## ३१ अथ पार्श्वनाथ स्तुती–( सायंकालका ).

सकल सार सुरनरू जग जाणं । जस जस वास जगत परमाणं। सकल देव सिर मुकुट सुवंगं । नमो नमो जिनपति मनरंगं ॥ १ ॥ जे जन मनरंगं अकल अभंगं । तेज तुरंगं नीठंगं । सत्र सोभासंगं। दग्ध अनंगं शीश भुजंगं चतुरंगं ॥ २ ॥ बहु पुण्य प्रसंग, नित उछरंगं नव नव रंग मर्दंगं । कीरत जलगंगं देग दुरंगं सुरनर संगं सारंगं ॥ ३ ॥ सारंगा चक्रं । परम पवित्रं रुचिर चरित्रं जीवित्रं, जैजोन मंत्रं पंकज पत्रं निर्मल नेत्रं सावित्रं ॥४॥ जगजीवन मंत्रं शासत सत्रं । मंत्रामंत्रं महा मंत्रं, विसवंत्रेवेत्रं चामर छत्रं सीस धरित्रं पवित्रं ॥ ५ ॥ पावित्राधरणं सुकुटा वरणं त्रिभुवन शरणं आचरणं, सुर चरिचतचरणं दारिद्र हरणं सिव सुख करणं मावरणं ॥ ६ ॥ गो अमृत करणं जनमनमरणं ॥ भवजल तरणं उद्धरणं, स्व संपत करणं अंग सहरणं चरणा वरणं आदरणं ७ ॥ आदरणा पालं, आकजमालं नित भूपालं उजियालं, अष्टम शशि भालं, देव दयालं, चेतनचालं सुखमालं॥८॥ त्रिभुवन रखवालं, काल दुकालं, महाविकरालं भयटालं, सणगार रसालं मयं कमालं, रति विशालं भूपालं ॥ ९ ॥ दोहा ॥ सकलरूप उदार सार । संपत सुखदायक । रोग सोग संताप पाप । दुख दुर निवारक ॥ १० ॥ चिहुं दिश आण अखंड । तेज जिम तपै दिणं दे, नमै अपछरा कोऊ, देवसवन मे नरिंदे ॥ ११ ॥ तेविसमो जिणवर भलो, अधिक अधिक मंगल निलो । मुनि मेघराज इस वीनवै संथुण्यो तवन त्रिभुवन तिलो ॥ १२ ॥ छ ॥

इति पार्श्वनाथ स्तुनी.

भगवंत भलीपरे जेह भजे ॥ तस घर कमला कल्लोल करे । बलि राज्यरमणि बहु लीलवरे ॥ २६ ॥ भयवारक तारक तूं त्राता । सज्जनजनगति मुक्तिनो दाता ॥ मात तात सहोदर तूं स्वामी । शिवदायक नायक हितकामी ॥ २७ ॥ करूणाकर ठाकुर तूं मेरो । निशिवासर नाम जपूं तेरो ॥ सेवक शूं परम कृपा कीज्यो । वाल्हेशर वंछित फल दीज्यो ॥ २८ ॥ जिनराज सदा तूं जयकारी । तूज मूर्ति अति मोहन कारी । मुगत मेहेल मांही तूंही विराजे । त्रिभुवन ठकुराइ तुज छाजे ॥ २९ ॥ इम भाव भले जिनवर गायो । वामा सुत देखी बहु सुख पायो ॥ रवि शशि मुनि संवच्छर रंगे । जयदेव सुरीमां सुख संगे ॥ ३० ॥ जय पुरुषादाणी पार्श्व प्रभो । सकलार्थ समीहित देहि विभो ॥ बुध हर्ष रुचि विजयाय मुदा । तप लब्धि रुचि सुख थाय सदा ॥ ३१ ॥ छ ॥ छ ॥

॥ इति पार्श्वनाथ स्तुति छन्द. ॥



## ३३ अथ श्री पार्श्वनाथ स्वामिनो छन्द (प्रातःकालका).

आपण घर बेठा लील करो । निज पुत्र कलत्र शुं प्रेम धरो । तुम देश देशांतर कांई दोडो ॥ नित्य पास जपो जिनश्री रूडो ॥ १ ॥ मनवंछित सघला काज सरे । शिर उपर छत्र चामर धरे । कलमल आगल चाले घोडो ॥ नित्य० ॥ २ ॥ भूत प्रेत पिशाच वली । सायणि ने डायणि जाय टली । छल छिद्र न कोई लागे जोडो ॥ नित्य० ॥ ३ ॥ एकान्तर ताव सियो दाहू । औषध विण जाय क्षणमांहू । नवि दुःखे माथुं पग गुडो ॥ नित्य० ॥ ४ ॥ कंठमाल गड गुंबड सघला, तस उदर रोग टले सघला । पीडा न करे फुन गल फोडो ॥ नित्य० ॥ ५ ॥ जागतो तीर्थंकर पास पहू । एम जाणे सघलो

जगत सहू । तत्क्षण अशुभ कर्म तोडो ॥ नित्य० ॥ ६ ॥ पास वाणारशिपुरी नगरी । तिहां उदयो जिनवर उदय करी । समय सुंदर कहे कर जोडो ॥ नित्य० ॥ ७ ॥

इति पार्श्वनाथ छन्द.



## ३४ अथ शांतिनाथ स्वामिनो छन्द. (प्रातःकालका)

शारद माय नमूं शिरनामी । हूं गुण गाउं त्रिभुवनके स्वामी । शांति शांति जपे सब कोई । ते घर शांति सदा सुख होइ ॥ १ ॥ शांति जपी नें कीजे कामा, सोहि काम होवे अभिरामा । शांति जपी परदेश सिधावे । ते कुशले कमला लेइ आवे ॥ २ ॥ गर्भ थकी प्रभु मारि निवारी । शांतिज नाम दियो हितकारी । जे नर शांति तणा गुण गावे । ऋद्धि अचिती ते नर पावे ॥ ३ ॥ जे नरकूं प्रभु शांति सहाई । ते नरकुं क्यां आरति भाई । जे कछु वंछे सोहि पुरे । दुःख दारिद्र मिथ्या मति चुरे ॥ ४ ॥ अलख निरंजन ज्योत प्रकाशी । घट घटके अतर प्रभु वासी । स्वामी स्वरूप कह्यूं नवि जावे । कहेता मुज मन अचरीज थावे ॥ ५ ॥ डार दिये सबही हथियारा । जीत्या मोह तणा दल सारा । नारी तजि शिवशूं रग राच्यो । राज तजीयो पण साहिब साचो ॥ ६ ॥ महा बलवंत कही जे देना । कुंजर कुंथुन एक हणेवा । ऋद्धि सबही प्रभु पास लहीजे । भीक्षा आहारी नाम कहीजे ॥ ७ ॥ निंदक पूजककूं सम भायक । पण सेवकहीकूं सुखदायक । तजि परिग्रह हुवा जगनायक । नाम अतिथि सवे सिद्धि लायक ॥ ८ ॥ शत्रु मित्र सम चित्त गणीजे । नाम देव अरिहन्त भणी जे सकल जीव हितवन्त कहीजे । सेवक जाणी महापद दीजे ॥ ९ ॥ सायर जेसा होत गंभीरा । दूषण एक न माहे

शरीरा । मेरु अचल जिम अंतरजामी । पण न रहे प्रभु एकण ठामी ॥ १० ॥ लोक कहे जिनजी सब देखे । पण सुपने प्रभु कबहु न पेखे । रीस विना बावीस परीसा । सेना जीती तूं जगदीशा ॥११॥ मान विना जग आण मनाइ । माया विना शिव शूं लय लाइ । लोभ विना गुण राशि ग्रहीजे । भिक्षु भावे त्रियडो सेविजे ॥ १२ ॥ निर्ग्रंथपणे शिरछत्र धरावे । नाम यती पण चामर ढुलावे । अभयदान दाता सुख कारण । आगल चक्र चले अरिदारण ॥ १३ ॥ श्री जिनराज दयाल भणीजे । कर्म सर्वको मूल खणीजे । चउविह संघ तीरथ थापे । लच्छी घणी देखे नवि आपे ॥ १४ ॥ विनयवंत भगवंत कहावे । नाहि किसीकूं शीस नमावें । अकंचन को बिरुद धरावे । पण सोवन पद पंकज ठावे ॥ १५ ॥ राग नही पण सेवक तारे । द्वेष नही निगुणा संगवारे तजि आरंभ निज आतम ध्यावे । शिव रमणीको साथ चलावे ॥ १६ ॥ तेरी महिमा अद्भुत कहिए । तेरा गुणको पार न लहिये ॥ तूं प्रभु समरथ साहेब मेरा । हूं मन मोहन सेवक तेरा ॥ १७ ॥ तूंरे त्रिलोक तणो प्रतिपाल । हूंरे अनाथ ने तूंरे दयाल । तुं शरणागत राखन धीरा ॥ तुं प्रभु तारक छे वड वीरा ॥ १८ ॥ तूहि समो वड भागज पायो । तो मेरो काज अडयोरे सवायो करजोडि प्रभु विनवूं तुमशूं । करो कृपा जिनवरजी अमशूं ॥ १९ ॥ जनम मरणना भय निवारो । भव सागरथी पार उतारो । श्री हत्थिणाउर मंडण सोहे । यां श्री शांति सदा मन मोहे ॥२०॥ पद्मसागर गुरुराय पसाया । श्री गुण सागर कहे मन भाया । जे नरनारि एक चित गावे । ते मनवांछित निश्चे पावे ॥ २१ ॥

इति शांतिनाथ छन्द.



## ३५ अथ गौतम स्वामिनो छंद. (प्रातःकालका)

वीर जिणेशर केरो शिष्य । गौतम नाम जपो निशदिश । जो कीजे गौतमनूं ध्यान । तो घर विलशे नवे निधान ॥ १ ॥ गौतम नामे गिरिवर चढे । मनवंछित हियेडे संपजे । गौतम नामे नावे रोग । गौतम नामे सर्व संभोग ॥ २ ॥ जे वैरी विरुआ वंकडा । तस नामे नावे ढुकडा । भूत प्रेत न विभंडे प्राण । ते गौतमना करुं वखाण ॥ ३ ॥ गौतम नामे निर्मल काय । गौतम नामे वाधे आय । गौतम जिन शासन शणगार । गौतम नामे जय जयकार ॥४॥ शाली दाल सुरहा घृत गोल । मनवंछित कापडे तंबोल । घर सुघरणी निर्मल चित्त । गौतम नामे पुत्र विनीत ॥ ५ ॥ गौतम उग्यो अविचल भाण । गौतम नाम जपो जगजाण । मोटा मंदिर मेरु समान । गौतम नामे सफल विहांण ॥ ६ ॥ घर मयंग घोडानी जोड । वारु पहुंचे वंछित कोड । महियल माने मोटा राय । जो तूठे गौतमना पाय ॥ ७ ॥ गौतम प्रणम्या पातक टले । उत्तम नरनी संगत मिले ॥ गौतम नामे निर्मल ज्ञान । गौतम नामे वाधे वान ॥ ८ ॥ पुण्यवन्त अवधारो सहू । गुरु गौतमना गुण छे वहु । कहे समय सुंदर कर जोड । गौतम तूठा संपति कोड ॥ ९ ॥

इति गौतमनो छन्द.



## ३६ अथ चिंतामणीनो छन्द. (प्रातःकालका)

सुगुरु चितामणी देव सदा । मुज सकल मनोरथ सुदा कमलाशर दुर न होय कदा । जपता प्रभु पार्श्व नाम यदा ॥ १ ॥ जल अनल मतंगज भय जावे । अरि चोर निकट पण नहि आवे । सिंह

सर्प रोग न संतावे। धन्य धन्य प्रभु पार्श्व जिन ध्यावे ॥ २ ॥ मछ कछ मगर जलमांही भमें। वडवानल नीर अथाह गमै। प्रवहण बैठा नर पार पमै नित्य जे प्रभु पार्श्व जिनंद नमै ॥ ३ ॥ विकराल दावानल विश्व दहै। गृह वस्ती आकाश धन ग्रास ग्रहै। तुम नाम लिया उपशांति लहे। वन नीर सरोवर जेम वहै ॥४॥ झरतो मदलोल कपोल झरे। भ्रमरा गुंजारव भर रोस भरें। करि दुष्ट भयंकर दूर करे। श्री पार्श्वनाथजीके समरे ॥ ५ ॥ छाना छल छिद्र शिनांय छलैं। यश वाश सुणी मनमांहीं जलै। ते पिशुन पडे नित्य पाय तलैं। जपतां प्रभु वैरी जाय टलैं ॥ ६ ॥ धन देख निशाचर बहुत तके। मुज मंदिर पैस कदे न सके। अति उछव तास आवास अखे। परमेसर पारस जास पखे ॥७॥ असराल विदारण हाथ हटे। गजलोल जिहां गज कुंभ घटै। मृगराज महा भयभीत मिटे। रसना जगनायक जेह रटे ॥ ८ ॥ फिरतो चिहुं फेर फुंकार फणी। धरणिंद्र धसै धर रीस घणी भय त्रास न व्यापै तेह भणी। धरतां चित पारसनाथ धणी ॥ ९ ॥ कफ कुष्ठ जलोदर रोग कुसै। गड गुंबड देह अनेक वसै। विन भेषज व्याधि सवे विनसे। वामा सुत पावस जेय वसे ॥ १० ॥ धरणींद्र धराधिप सुर ध्यायो। प्रभु पारस पारस कर पायो। छवि रूप अनूपम जग छायो। जननी धन नामा सुत जायो ॥११॥ करतां जिनजाप संताप कटै। घन दारिद्र दोहग सोग मिटे हठ छोड जिहां रिपु जोर हटे। पद्मावती पारस जहां प्रगटे ॥ १२ ॥ मंत्राक्षर गाथा गुप्त मळ्यो, चिंतामणि जाणे हाथ चळ्यो वलि मान महांत पतेज वळ्यो, पारस स्तवन मुख जे न पळ्यो ॥ १३ ॥ तीरथ पति पारस नाथ तिलो। भणतां जस वास निवास भलो। मन मंत्र सकोमल होय मिलो। अमची प्रभु पारस आस फलो ॥ १४ ॥ लुंकागछ नायक लाज लीये। हित क्षेम करण

गुरु नाम हिये । दिन दिन गछ नायक सुख दिये । कीरत प्रभु पारस नाथ किये ॥ १५ ॥

इति पार्श्वनाथ छन्द.



## ३७ अथ शांतिनाथ प्रभूनो छन्द. ( प्रातःकालका )

शांतिनाथ जीरो कीजे जाप । क्रोड भवाना काटे पाप ॥ संतजीनेसर मोटा देव । सुरनर सारे ज्यारी सेव ॥ १ ॥ दुख दालिद्र जावे दूर । सुख संपति पामे भरपूर । ठगपासीघर जावे भाग । बलती होवे शीतल आग ॥ २ ॥ राज लोकमे महिमा घणी । संत जीनेंसर माथे धणी । जो ध्यावें प्रभुजीनो ध्यान । राजा देवे इधको मान ॥ ३ ॥ ग्रह गोचर पीडा टल जाय । दुष्मन दोषी लागे पाय । सगळो भागो मनको भ्रम । राखो समकित काटो क्रम ॥ ४ ॥ सुनो प्रभूजी म्हारी अरदाश । हूं सेवक तुम पूरो आश । मारा मनरा चिंत्या कारज करो । चिंता आराति विघन हरो ॥ ५ ॥ मेटो प्रभुजी आल जंजाल । प्रभुजी मुजने नयन निहाल । आपरी कीरत ठामो ठाम । प्रभुजि सुधारो मारो काम ॥ ६ ॥ जे नर नित प्रभुने रटे । मोत्या धंधन फुला कटे । चोवां लात्रण दोनू झड जाय । विना ओषध फट नावे छाय ॥ ७ ॥ प्रभु नामथी आंख्या निर्मल थाय । धुंद पडल जाला कट जाय । कंधळ्यो पील्यो झर झर पडे । शांत जिनेंसर साता करे ॥ ८ ॥ गरमी व्याधि मिटावे रोग । सेण मित्रनो मिळे संजोग । सदो देष न दिसे और । नहि चाले दुसमणको जोर ॥ ९ ॥ लटे तास वजावे नास । दुर्जन मिट होवे निज दास । शांति प्रभूली महिमा घणी । कृपा करो त्रिभुवनका धणी ॥ १० ॥ अरज करूंछं जोडी

सर्प रोग न संतावे । धन्य धन्य प्रभु पार्श्व जिन ध्यावे ॥ २ ॥ मछ कछ मगर जलमांही भमें । वडवानल नीर अथाह गमै । प्रवहण बैठा नर पार पमै नित्य जे प्रभु पार्श्व जिनंद नमै ॥ ३ ॥ विकराल दावानल विश्व दहै । गृह वस्ती आकाश धन ग्रास ग्रहै । तुम नाम लिया उपशांति लहे । वन नीर सरोवर जेम वहै ॥ ४ ॥ झरतो मदलोल कपोल झरे । भ्रमरा गुंजारव भर रोस भरैं । करि दुष्ट भयंकर दूर करे । श्री पार्श्वनाथजीके समरे ॥ ५ ॥ छाना छल छिद्र विनांय छलैं । यश वाश सुणी ,मनमांही जलै । ते पिशुन पडे नित्य पाय तलें । जपतां प्रभु वैरी जाय टलैं ॥ ६ ॥ धन देख निशाचर बहुत तके । मुज मंदिर पैस कदे न सके । अति उज्व तास आवास अखे । परमेसर पारस जास पखे ॥७॥ असराल विदारण हाथ हटे । गजलोल जिहां गज कुंभ घटै । मृगराज महा भयभीत मिटे । रसना जगनायक जेह रटे ॥ ८ ॥ फिरतो चिहुं फेर फुंकार फणी । धरणिंद्र धसै धर रीस घणी भय त्रास न व्यापे तेह भणी । धरतां चित पारसनाथ धणी ॥ ९ ॥ कफ कुष्ठ जलोदर रोग कसै । गड गुंबड देह अनेक वसै । विन भेषज व्याधि सवे विनसे । वामा सुत पावस जेय वसे ॥ १० ॥ धरणींद्र धराधिप सुर ध्यायो । प्रभु पारस पारस कर पायो। छवि रूप अनूपम जग छायो । जननी धन नामा सुत जायो ॥ ११ ॥ करतां जिनजाप संताप कटै । घन दारिद्र दोहग सोग मिटे हठ छोड जिहां रिपु जोर हठे । पद्मावती पारस जहां प्रगटे ॥ १२ ॥ मंत्राक्षर गाथा गुप्त मढ्यो, चिंतामणि जाणे हाथ चढ्यो वलि मान महांत पतेज वढ्यो, पारस स्तवन मुख जे न पढ्यो ॥ १३ ॥ तीरथ पति पारस नाथ तिलो । भणतां जस वास निवास भलो । मन मंत्र सकोमल होय मिलो । अमची प्रभु पारस आस फलो ॥ १४ ॥ लुंकागच्छ नायक लाज लीये । हित क्षेम करण

गुरु नाम हिये । दिन दिन गछ नायक सुख दिये । कीरत प्रभु पारस नाथ किये ॥ १५ ॥

इति पार्श्वनाथ छन्द.



## ३७ अथ शांतिनाथ प्रभूनो छन्द. ( प्रातःकालका )

शांतिनाथ जीरो कीजे जाप । क्रोड भवाना काटे पाप ॥ संतजीनेसर मोटा देव । सुरनर सारे ज्यारी सेव ॥ १ ॥ दुख दालिद्र जावे दूर । सुख संपति पामे भरपूर । ठगपासीधर जावे भाग । बलती होवे शीतल आग ॥ २ ॥ राज लोकमे महिमा घणी । संत जीनेंसर माथे धणी । जो ध्यावें प्रभुजीनो ध्यान । राजा देवे इधको मान ॥ ३ ॥ ग्रह गोचर पीडा टल जाय । दुष्मन दोषी लागे पाय । सगळो भागो मनको भ्रम । राखो समकित काटो क्रम ॥ ४ ॥ सुनो प्रभूजी म्हारी अरदास । हूं सेवक तुम पूरो आश । मारा मनरा चित्या कारज करो । चिंता आराति विघन हरो ॥ ५ ॥ मेटो प्रभुजी आल जंजाल । प्रभुजी मुजने नयन निहाल । आपरी कीरत ठामो ठाम । प्रभुजि सुधारो मारो काम ॥ ६ ॥ जे नर नित प्रभुने रटे । मोत्या बंधन फुला कटे । चोवा लावण दोनू झड जाय । विना ओषध कट जावे छाय ॥ ७ ॥ प्रभु नामथी आंख्या निर्मल थाय । धुंद पडल जाला कट जाय । कंवळ्यो पील्यो झर झर पडे । शांत जिनेंसर साता करे ॥ ८ ॥ गरमी व्याधि मिटावे रोग । सेण मित्रनो मिळे संजोग । सदो देष न दिसे और । नहि चाले दुसमणको जोर ॥ ९ ॥ लूटे ास वजावे नास । दुर्जन मिट होवे निज दास । शांति प्रभूजी णी । कृपा करो त्रिभुवनका धणी ॥ १० ॥ अरज करूंछं जे

हाथ । तूंम छानी नहि दूजी बात । देख रया छो पोते आप । प्रभुजी काटो मारा पाप ॥ ११ ॥ मारा मनका चिंत्या कीजे काज । राखो प्रभुजी मारी लाज । थां समान नहि जगमे कोय । था समऱ्या सुख संपत होय ॥ १२ ॥ तुम आगे नहि चाले मृगीरो जोर ॥ ताव तेजरो नाखो तोड । तुम मरी मिटावो कर देवो संत । तुम गुणरो नहि आवे अंत ॥ १३ ॥ तुमने समरे जोगि जती । तुमने समरे साधु सती संकट काटो राखो मान । अविचल पदवी आपो ठांग ॥ १४ ॥ संमत अठरावे चौगनवे जाण । देश मालवो इधको वखाण । गाम रेजाव चैत्र मास । हू आयो चरणारो दास ॥ १५ ॥ ऋषि रघुनाथजी कीधो छन्द । काटो प्रभुजी करमारा वृंद । हूं जोऊंछूं आपरि वाट । चिंता मारी सगली काट ॥ १६ ॥

इति शांतिनाथ छन्द.

इति श्री सिद्धान्त शिरोमणौ प्रथम खण्डे छन्दाभिधं द्वितीय प्रकरणम्.





॥ स्वर्गीय श्रीमतगच्छाधिपति किर्त्तिमान् पूज्यजी महाराज श्री श्री १००८ श्री श्री रेखराजजी महाराज प्रणीत. ॥

## ( प्रकरण तीसरा–पद. )



### ३८ अथ चौवीसी ( राग सायंकालकी--सांमकल्याण )

भवि तुम सांझ सवेरे जिनवंदो.॥टेर॥ ऋषभ अजत संभव अभिनंदन,
सुमत पदम जिणंदो ॥ १ ॥ भवि तुम०

श्री सुपारस चंदा प्रभु ध्यावो आणी भाव अमंदो ॥ २ ॥ भवि तुम०

सुवुध शीतल श्रेयांस वासपुज्ज दिपत जेम दिणंदो ॥ ३ ॥ भवि तुम०

विमल अनंत धर्मनाथ शांति जिन वरताया आनंदो ॥ ४ ॥ भवि तुम०

कुंथुं अरह मल्लि मुनिमुव्रतजी शिवरमणीना कंतो ॥ ५ ॥ भवि तुम०

नमि नेम पार्श्व महावीरजी तार्या जीव अनंतो ॥ ६ ॥ भवि तुम०

रेखराज प्रभु अरज करतहे मेटो भवदुख फंदो ॥ ७ ॥ भवि तुम०



## ३९ [ राग सायंकालकी--सांमकल्याण ]

माया मतवाली निज ज्ञान भुलावेरे ॥ टेर. ॥ माया०
जांके नसाये जगतके प्राणी, अंधाधंध होजावेरे. ॥ १ ॥ माया०
मांन महागिर चढके उपर, जगतको तुच्छ वतावेरे. ॥ २ ॥ माया०
कर्म चोट लगे जब उनके, तब हिरदे शुध आवेरे ॥ ३ ॥ माया०
रेखराज उनके मननांही । सोही धन्य कहावेरे ॥ ४ ॥ माया०

## ४० [ राग सायंकालकी--आसावरी ]

कैसें कर ए बहेरे अज्ञानी ॥ कैसें ॥ टेर ॥
आनन दीन वसे काननमें । कायर भाव रहेरे ॥ अ. ॥ १ ॥
कंचन वसन तजत एक तनको । मान पूंजी निवहेरे ॥ अ. ॥ २ ॥
न धरे रोष पोषको हूको । दोष न कोई कहेरे ॥ अ. ॥ ३ ॥
तृण ग्रासीकूं क्षत्रि न मारे । अहो लिस तृणही ग्रहेरे ॥ अ. ॥ ४ ॥
नयनोपम तो लहे जगदीश्वर । चर्मकूं योगी लहेरे ॥ अ. ॥ ५ ॥
कहा अपराध मारीये इनकूं । सो तो प्रथम कहेरे ॥ अ. ॥ ६ ॥
एक स्वाद के कारण मूरख । देवल एह दहेरे ॥ अ. ॥ ७ ॥
या बध तें लहे परम अधोगत, वेदवचन ए कहेरे ॥ अ. ॥ ८ ॥
शशि सूरज अरु जबलग पृथवी तव लगताही रहेरे ॥ अ. ॥ ९ ॥
रेखराज भवि हिंसक प्राणी । नरकके दुःख सहेरे ॥ अ. ॥ १० ॥

## ४१ [ राग सायंकालकी--आसावरी ]

पृथवी पति अरज हमारी । सुनहू महर विचारी ॥ पृ. ॥ टेर. ॥
दीनानाथ प्राणेक रक्षक, कहत हैं तुम संसारी ॥
जगत पिता होय प्राण गमावो, या तुम कैसी विचारी ॥ पृ. ॥ १ ॥

विन अपराध विना भये सनमुख । हनें न प्रतिज्ञा तिहारी ॥
कहा अपराध भागतही मोपर । कैसे करहु सवारी ॥पृ.॥२॥
विजया दशमी नाम है यांको, मंगल करे नर नारी ॥
मेरे प्रानका नास करत हो । या तुम कैसी धारी ॥पृ.॥३॥
सीता हरन अपराधतें रावन, हनकें लंक विदारी ॥
कहा अपराध मारत हो हमकूं । सो कहो दोप निकारी ॥पृ.॥४॥
मातही होय प्रानकी हरता । है शाकिन्न अवतारी ॥
सिंघ सवल तज ग्रहत निवल कूं । काहेकी शक्ति विचारी ॥पृ.॥५॥
मेरे चर्म वाजित्र वजे हे । नृप देव गृह वारी ॥
ताही गुनते राख अब मोकूं । मै हूं सरण तिहारी ॥पृ.॥६॥
पुत्री हमारी पयकी दाता, पुत्र भार वहे भारी ॥
मति मारहु जगदीस दुहाई । कहत हुं एह पुकारी ॥पृ.॥७॥
देखराज साहपुरामे । कहतहैं वारंवारी ॥
ईम निसुणीनें त्यागो प्राणी वध। नृप आदि सकल नर नारी॥पृ.॥८॥

४२ ( राग-चलित )

सत गुरु सांचे सिपाई, मैं तो ऐसे देखे हो ॥ स. ॥ टेर. ॥
संवर कवच दृढ है उनके । विनय वगतर सुखदाई ॥
करुणा भाव कीये केसरीया, ध्यान टोपल हकाई ॥ स. ॥ १ ॥
समरस अमल गालवां पीके । दिल हुंसीयारी आई ॥
क्षमा खड्ग क्रियाकी कटारी ।सील सेल सुखदाई ॥ स. ॥ २ ॥
चारित्र चक्र धनुप धीरज को, वांन विवेक दिखाई ॥
संजम शक्ति शक्ति रूप है, मुद्गर मून्य दिखाई ॥ स. ॥ ३ ॥
गारख त्याग गदावर करमें । त्रिगुप्त त्रिशूल सुहाई ॥
गम गोफण अरु गुनके गोली । देत है रिपुकूं उडाई ॥ स. ॥ ४ ॥

ढलके ढाल या वीतरागता । कर शस्त्रनकी सजाई ॥
ज्ञान तुरंग चढे चारित्री । मन शुद्ध मालवणाई ॥ स. ॥ ५ ॥
दुर्मत दुर्ग मोह महा रिपुकूं । देतहै छिनमे ढाही ॥
अनंत गुणात्मक खुले खजाना, पहुंच गये सिवमांही ॥ स. ॥ ६ ॥
महावीर साधू जन ऐसे । लेत है भाव लडाई ॥
जगजीतकूं फजीतके कारन । मुनि जन मार मचाई ॥ स. ॥ ७ ॥
ताके पद पंकज परसेरो । मधुकर रहो लोभाइ ॥
देख राज कहे सहायपुरामें । नमूं पंचांग नमाई ॥ स. ॥ ८ ॥



## ४३ ( राग–टोडी–सायंकालकी )

काची काया रे तेरा क्या गुन गावूं । महलवण्यांजामें रहण न पावूं
॥ का. ॥ टेर. ॥
चावत पान सुपारीके बीडा । उस मुख बैठण लागारे कीडा ॥का. ॥१॥
बांधत पाग दुमालारे वागा । उस सिखे ठण लागारे कागा ॥का.॥२॥
अतर फुलेल लगावत अंगा । ते नर जलताहै काठके संगा ॥का.॥३॥
तूंतो जाणे रे बंदा उंच उंचेरा । साढी तीन हाथमें घर है तेरा
॥ का. ॥ ४ ॥
कहे सत गुरुजी सुण मनमेरा । इकदिन जंगल होय गरि डेरा ॥का.॥५॥

## ४४ [ राग–टोडी—सायंकालकी ]

साहिबका नाम समर यांसे वहोत मजा है ॥ टेर ॥
वहिस्तका मुकाम जिहां सुखकी गिजा है ॥
दुनियांकी ऐस असर तपे, आखिर तो कजा है ॥ सा. ॥ १ ॥

तूं उसकूं याद कर । सबसें तो बजा है ॥
इस वखतमें गाफिल रह । फिर जमकी सजा है ॥ सा. ॥ २ ॥
सब ज्यांनकूं एक सार समज । उसकी मजा है ॥
मसकूल मगनर ख्वमें दोलतकी बजा है ॥ सा. ॥ ३ ॥

## ४५ [ राग—टोडी—सायंकालकी ]

बुधजन पक्षपात तज देखो सांचे देव कवन है इनमें ॥ बु.॥ टेर.
ब्रह्मा दंड कमंडल धारी, स्त्रयान बसे सुरनारि तनमें ॥
मृग छाला माला मोती युत, विषयासक्त निवास नलिनमें ॥ बु.॥ १॥
विष्णु चक्र धरे वाहन खग, कमला तिय सेवत परकिनमें ॥
क्रोधानल ज्वालामान कृति, जिनके होत प्रचंड समरमें ॥ बु.॥ २॥
शंभु खटवा वाहन नंदि कृति गिरजा भोग मगन निशदिन में,
हस्त कपाल व्याल भूषन युत, रुंडमाल तन भस्म मलिनमें ॥ बु.॥ ३॥
श्री अरहंत परम वैरागी, दोष न लेश प्रवेश न जिनमें,
भाग चंद इनका स्वरूप यह, कहो पूज्य पनो अब किनमें ॥ बु.॥ ४॥

## ४६ ( राग—केदारो )

समजका घर दूर है बंदा ॥ सम. ॥ टेर ॥
रचे ग्रंथ कुपंथ चरचे, पढे आगम भूर,
हटे न क्रिसूं, नही तृसना भूरटे निरंजन, ॥ बंदा ॥ स. ॥ १ ॥
तजे अंबर रह दिगंबर, करें कष्ट कसूर
घोर घोर वसे वनमें, सहे परीसह सूर ॥ बंदा ॥ स. ॥ २ ॥
जीतव आस नही मरन त्रास न दृढ आसन पूर ॥
लाभ हान सम मित्र शत्रु, समही कंचन धूर ॥ बंदा ॥ स. ॥ ३ ॥

ऐसें भये नर गरज न सरें, लख्यो न निज पदनूर ॥
नैन हृदय खोलीये तो, रेख देख हजूर ॥ वंदा ॥ स. ॥ ४ ॥

## ४७ [ राग—मारू ]

जिउं जाणो जिउं थांरा नाथजी जिउं जाणो जिउं थांरा हां ॥
कामी क्रोधी अति अपराधी लोभी अवगुन गारां हां ॥ना.॥१॥
था विन दूजो दाय न आवे ध्यान सदा उर धारां हां ॥
कब मिल है निजनाथ कृपाकर, निस दिन बाट निहारां हां॥ना.॥२॥
ऊठत बेठत जागत सोवत, निमख न ध्यान विसारां हां;
एक आस विसवास नाथदा, दूजी दिस न चितारां हां ॥ना.॥३॥
तन मन मान कियो निछरावल, केवल नाम उचारां हां;
रखियो लाज सरन आयेकी, खाना जादा तिहारां हां ॥ना.॥४॥
असरन सरन चरन भव भंजन, वारमूवार संभारां हां;
जनम जनम आगे अरू अबही, नही कद्मा तें न्यारा हां ॥ना.॥५॥
कोऊ सिर जैपाले कोऊ हन है, यों उरमांज विचारां हां;
तारक ब्रह्म विना कुण तारे, नाथही नाथ पुकारां हां ॥ ना. ॥ ६ ॥
चात्रकज्यूं लिवनाथ जपें उर, विरह अगननमें जारां हां;
सीचत नाम सुधारसतापर, सास उसास उतारां हां ॥ ना. ॥ ७ ॥
करहो कृपा जान जिन अपनो नखन कीसीके सारां हां;
दास मान पद पंकज सेवे, में लग्या राजके लारां हां॥ ना. ॥ ८ ॥

## ४८ [ राग—आसारी ]

साधो अपना रूप जब देखा, करता कोन फुनि करनी
कैसी कोन मांगे गोलेखा ॥ सा. ॥ १ ॥

साधु संगति अरु गुरुकी कृपातें. मिट गई कुलकी रेखा ॥
आनंदघन प्रभु परचो पायो. उतर गयो दिल भेषा ॥ सा. ॥ २ ॥

## ४९. [ राग—आसावरी ]

ओधु राम राम जग गावे. विरला अलख लखावे ॥ ओ. ॥ टेर ॥
मतवाला तो मतमें माता. मठ वाला मठ राता.
जटा जटाधर पटा पटाधर, छता छताधर ताता ॥ ओ. ॥ १ ॥
आगम पढि आगमधर थाके. माया धारी छाके.
दुनीया दार दुनीसे लागे. दासा सब आसाके ॥ ओ. ॥ २ ॥
वहिरातम मूढा जग जेता, मायाके फंद रेता.
घट भीतर परमातम भावे. दुर्लभ प्राणी तेता ॥ ओ. ॥ ३ ॥
खग पद गगन मीन पद जलमें. जो खोजे सो बोरा;
चित पंकज खोजे सो चिन्हे. रमता आनंद भोरा ॥ ओ. ॥ ४ ॥

## ५० ( राग—आसावरी )

आसा ओरनकी क्या कीजे, ज्ञान सुधारस पीजे ॥ टेर ॥
भटके द्वार द्वार लोकनके, कूकर आसा धारी ॥
आतम अनुभव रसके रसियां, उतरे कबु न खुमारी ॥ आ. ॥१॥
आसा दासीके जाये, ते जन जगके दासा ॥
आसा दासी करे जे नायक, लायक अनुभो पीयासा ॥ आ. ॥२॥
मनसा प्याला प्रेम मसाला, ब्रह्म अगनि परजाली ॥
तन भाटी उटाय पीये, कस जागे अनुभोलाली ॥ आ. ॥ ३ ॥
आगम पियाला पिये मतवाला, चीन्ही अध्यातम वासा ॥
आनंदघन चेतन व्हे, खेले देखे लोक तमासा ॥ आ. ॥ ४ ॥

## ५१ ( राग-आसावरी )

ओधूं नाम हमारा राखे, सोही परम रस चाखे ॥ ओ. ॥ टेर ॥

नही हम पुरखा, नही हम नारी, वरण न भांत हमारी ॥
जाति न भाति मसाटक नाही, नही हलका नही भारी ॥ ओ. ॥१॥

नही हम ताते नही हम सीरे, नही दीरघ नही छोटा ॥
नही हम भगनी नही हम भाई, नही हम बाप ने धोटा ॥ ओ. ॥२॥

नही हम मनसा नही हम सप्टा, नही हम तरनकी धरणी ॥
नही हम भेख भेष धर नांही, नही हम करता करणी ॥ ओ. ॥३॥

नही हम दरसन नही हम परसन, रसन गंध कछु नाही ॥
आनंदघन चेतनमय मूरति, सेवक जन बलि जांई ॥ ओ. ॥४॥

## ५२ ( राग-आसावरी )

ओधूं क्या मांगू गुनहीना, वे गुन गगन प्रवीना ॥
गाय न जानूं बजाय न जानूं, न जानूं सुरदेवा ॥
रींज न जानु रींझाय न जानूं, ना जानूं पद सेवा ॥ ओ. ॥ १ ॥

वेद न जानूं किताब न जानूं, जानुं न लक्षण छंदा ॥
करन वाद विवाद न जानूं, न जानूं कवि फंदा ॥ ओ. ॥ २ ॥

जाप न जानूं जबाब न जानूं, न जानूं कवि वाता ॥
भाव न जानूं भक्ति न जानूं, जानूं न सीरा ताता ॥ ओ. ॥ ३ ॥

ग्यान न जानूं विज्ञान न जानूं, न जानूं भज नांमा ॥
आनंदघन प्रभुके घर द्वारे, रटन करूं गुण धामा ॥ ओ. ॥ ४ ॥

---

## ५३ ( राग-आसावरी )

अब हम अमर भये न मरेंगे या कारन मिथ्यात दीयो तज क्यूं
कर देह धरेंगे ॥अब॥ १ ॥
मर्यो अनंत काल तें प्रानी सो हम काल हरेंगे ॥अब॥ २ ॥
देह विनासी हूं अविनासी अपनी गति पकरेंगे ॥अब॥ ३ ॥
नासी जासी हम थिरवासी चोखे व्हे के निखरेंगे ॥अब॥ ४ ॥
मर्यो अनंत वार विनासी विन समजो अब सुख दुख विसरेंगे ॥अब॥ ५ ॥
आनंदघन निपट निकट अक्षर दे नही समरे सो मरेंगे ॥अब॥ ६ ॥



## ५४ [ राग-नाथ कैसे गजको फंद छुडायो ]

नाथ तेरी माया जाल बिछाया जामें सब जग फिरत भुलाया ॥टेर॥
कर निवास नव मास गर्भमें फिर भूतलमें आया ॥
खानपान विषया रस भोगन मात पिता सिखलाया ॥ नाथ. ॥१॥
घरमें सुंदर नारि मनोहर देख देख ललचाया ॥
सुन सुन मीठी बातें सुतनकी मोह पाशमें फसाया ॥ नाथ. ॥२॥
गृह काजनमें निसदिन फिरते सबही जनम बिताया ॥
आशा प्रबल भई मन भीतर निर्बल हो गई काया ॥ नाथ. ॥३॥
पाप पुण्य संचय कर पुन पुन स्वर्ग नरक भटकाया ॥
ब्रह्मानंद कृपा बिन तुमरी मुक्ति न हो जग राया ॥ नाथ. ॥४॥



## ५५ ( राग—पूर्ववत् )

अये प्रभु सुनिये अरज अब म्हारी में तो आया हूं सरण तुमारी. ॥टेर॥
बाला पण सब खेल गमायो तरूण कियो बस नारी ॥
गृह कुटुंबके पोषण कारण पर घर होयो भिखारी ॥ अये. ॥ १ ॥
मैं जानत ये बांधव मेरे स्वारथकी सब यारी ॥
धनसे हीन भयो में जबही सबको लाग्यो खारी ॥ अये. ॥ २ ॥
आयाथा जिस काम करणको उसकी याद विसारी॥
ओरही माया जालमें फस्या निकलनकी नही वारी ॥ अये. ॥ ३ ॥
भवसागरमें डूबत हूं अब लिजिये बेगउबारी ॥
ब्रह्मानंद करो करुणा प्रभु तुम विनको हितकारी ॥ अये. ॥ ४ ॥

## ५६ ( राग—पूर्ववत् )

नाथ तेरे चरणनकी में दासी मेरी काटो जनमकेरी फांसी ॥ टेर. ॥
ना जाऊं मथुरा गोकूल न जाऊं ना जाऊं में कासी ॥
मोहे भरोसो एक तुमारो दीन बंधु अविनाशी ॥ नाथ. ॥ १ ॥
कोई वरत कोई नेम करत है कोई रहे वनवासी ॥
मै चरणनको ध्यान लगावूं सबसे होय उदासी ॥ नाथ. ॥ २ ॥
नहि विद्या बल रूप न मेरे नहि संचय धन राशी ॥
शरणांगत मोहे जान दया निधी राखीये चरणन पासी ॥ नाथ.॥३॥
नहि मे राज पाट कछु मांगु नहि सुख भोग विलासी ॥
ब्रह्मानंद शरणमें तुमरी केवल दरश पियासी ॥ नाथ. ॥ ४ ॥



## ५७ ( राग—बनजारा )

जगदीश जगतपति प्यारा कर भव दुख नाश हमारा ॥ टेर. ॥
तुम सब जीवनके स्वामी घट घटके अंतरयामीजी ॥
नहि जान लोक गँवारा ॥ जग. ॥ १ ॥
भूली जल अंबर भारी सब रचना विश्व कर्मारीजी ॥
अचरज यह खेल पसारा ॥ जग. ॥ २ ॥
इन्द्रादिक मुनि देवा नित करत तुमारी सेवाजी ॥
सबका तुम पालनहारा ॥ जग. ॥ ३ ॥
करुणानिधि दीन दयाला शरणागत जन प्रतिपालाजी ॥
ब्रह्मानंद है दास तुमारा ॥ जग. ॥ ४ ॥

---

## ५८ ( राग—बनजारा )

जगदीसमें शरण तुमारी प्रभु सुनिये विनति हमारी ॥ टेर. ॥
यह पांच विषयकी धारा सब बह्या जात संसाराजी ॥
करुणाकर पार उतारी ॥ जग. ॥ १ ॥
पंछी जिम जाल अधीना तिम जिव कर्म वस कीनाजी ॥
मोहे लिजिये वेग उबारी ॥ जग. ॥ २ ॥
तन धन सुत बांधव नारी सब झूठ जगतकी यारीजी ॥
तुमबिन नहि को हितकारी ॥ जग. ॥ ३ ॥
यह प्रबल कर्मकी माया जांमे जीव फिरे भरमायाजी ॥
ब्रह्मानंद करो प्रभु न्यारी ॥ जग. ॥ ४ ॥

## ५९ ( राग—बनजारा )

सुन सत्य वचन नर मेरा मिटे जनम मरण दुख तेरा ॥ टेर. ॥
कर परमेश्वरसे प्रीति नहि हेतनकी परतीतीजी ॥
पल छिनमें कूंच होय डेरा ॥ सुन. ॥ १ ॥
मनसे तज विषय विकारा करले संत संगत विचाराजी ॥
विन ज्ञान मिटे न अंधेरा ॥ सुन. ॥ २ ॥
नित बैठ एकांत सदनमें धर ध्यान ईश्वरका मनमेजी ॥
मत दूर जानहे नेरा ॥ सुन. ॥ ३ ॥
सब जग मिथ्या कर जानो ब्रह्मानंद स्वरूप पहचानोजी ॥
छुटे लख चौरासी फेरा ॥ सुन. ॥ ४ ॥



## ६० ( राग—बनजारा )

सुननाथ अरज अब मेरी में शरण पडा प्रभु तेरीजी ॥ टेर. ॥
तुम मानुष तन मोहे दीना नहि भजन तुमारो कीनाजी ॥
विषयोंने लई मति घेरी ॥ सुन. ॥ १ ॥
सुत दारादिक परिवारा सब स्वारथका संसाराजी ॥
जिन हेत पापकीये ढेरी ॥ सुन. ॥ २ ॥
मायामे जीव भुलाना नहि रूप तुमारो जानाजी ॥
पडा जन्म मरणकी फेरी ॥ सुन. ॥ ३ ॥
भवसागर नीर अपारा कर कृपा करो प्रभु पाराजी ॥
ब्रह्मानंद करो नहि देरी ॥ सुन. ॥ ४ ॥



## ६१ [ राग—गजल ताल दादरा ]

विना प्रभुके भजन मुफत जनम गमाया, दुनीयाकी मौजमें फिर सदाही भुलाया ॥ टेर. ॥
पश्वारवार देह मनुजका न मिलेगा, डालींसेंटूटागुलनगुल्स्तामे खिलेगा ॥
दिन च्यार पांचके लिये क्या ढंढग जमाया ॥ विना प्रभुके० ॥ १ ॥
जिनकोतुं मानताहें मेरे पियारें, वोछोडकर तुझे जंगलमे घरको सिधारे॥
परलोकमे न तेरे कोइ होत सहाया विना प्रभुके० ॥ ॥२॥
मोहकीमदिराको पीकेमरण भूलया, घृसचृस विषया रसकुं फिरत फूलया ।
जबतक नचूहे को बील्लीनें मुखमें ऊठाया ॥ विना प्रभुके० ॥३॥
कहता हे ब्रह्मानंद ब्रह्मानंद लीजीये, सदा प्रभुको भजन दिल ओर जांनसें कीजीये० करनेसें फिर जिस्के कोई लोटके न आया ॥ विना प्रभुके० ॥ ४ ॥

## ६२ ( राग—गजल ताल दादरा )

अये दीन बंधु आज मेरी अरज सुन जरी, दया निधांन जांन आंन शरणयेपडी ॥ टेर ॥
काम क्रोध लोभ मोह चोर धन हरें, तेरे विना दयाल कौन पालना करें॥
वडे हें जोरदार हार खाय में डरी, अये दीन बंधु० ॥ १ ॥
अज्ञानका पडदा मेरे दिलसे उठाईये, विषयोकें जालसे प्रभु मुजको बचाईये
भवसिंधुको तिरासोई जिसपें दया करी ॥ अये दीन बंधु० ॥ २ ॥
जन्म मरणाका रोग मेरा नास कीजीये, चरण कमलकी भक्ति जान दास दीजीयें, मिटेगेंदुर वसवींजवी ॥
गुणहीन जानकर मुझे दिलसे न टारीये, जनम जन्मका दास जानकर संभारीये ॥
ब्रह्मानंद तेरे नामकी मे टेकें मन धरी अये दीन बंधु० ॥ ३ ॥

## ६३ [ राग---गजल ताल दादरा ]

मांन मांन मांन कह्या मानते मेरा, जांन जांन जांनरूप जानले तेरा॥टेर॥
जाने विना स्वरूपके मिटे न गम कबी, कहता हे शास्त्र वारवार वात यह
सबी, हुंसीयार हो निहार यार डारमे मेरा । मांन मांन० ॥ १ ॥
जाता हे देखनेसे जिसे काशी दुवारका, मुकामहैं वदनमें तेरे उसहियारका॥
लेकिन विना विचारके किसीने नहीं हेरा मांन मांन० ॥ २ ॥
जो नैनकाभी नैन वैनका भी वैन हैं जिसके विना शरीरमें न पलक चैनहैं॥
पिछानले व खूबसो स्वरूप हे तेरा मांन मांन० ॥ ३ ॥
कहताहे ब्रह्मानद ब्रह्मानंद तुं सही, वात यह पुरांण वेद ग्रंथमें कही॥
विचार देख मिटे जन्म मरणका फेरा मांनमांन० ॥ ४ ॥



## ६४ [ राग—गजल ताल दादरा ]

जाग जागजागमोह नींदसे जरा। भाग भाग भाग भोग जालसे परा॥टेर॥
विषयोंके जालमें फसा छुटे नही कबी, जनम जनममें विषयसंग होत हेसबी
विना वैरागके न भवसिंधु कोन तिरा जाग जाग०॥ १ ॥
वर्ष गया मास गया दिन गई घडी। दुनीयाके कार वारमें खबर नही पडी॥
नजदीक काल आ गया मनमे नहि डरा ॥ जाग जाग० ॥ २ ॥
संगतसे देहके स्वरूपको विसारीया। जगतको सत्यमानके मनको पसारिया
दिन रात करे सोच रागद्वेषसे भरा ॥ जाग जाग० ॥ ३ ॥
अपने स्वरूपको विचार देखले सही। ईश्वर तेरे पास वो तुझसे जुदा नही॥
ब्रह्मानंद येहि सुनके पंचम स्वरा ॥ जाग जाग० ॥ ४ ॥



## ६५ [ राग—गजल ताल दादरा ]

गाफिल तुं जाग देख क्या तेरा स्वरूप है। किस वास्तें पडा जन्म मरण के रूप है ॥ टेर ॥
यह देह गेह नाशवान है नही तेरा, वृथाभिमान जालमें फिरे कहां वेरा ॥
तूं तो विनाशसें परे सदा अनूप है ॥ गा. ॥ १ ॥
भेद दृष्टिकी न जवी दीन हो गया, स्वभाव अपनेसे आप हीन हो गया ॥
विचार देख एक तूं भूपनका भूप है ॥ गा. ॥ २ ॥
तेरे प्रकाशसें शरीर चित्त चेतता, तूं देह तीन दृश्यकूं सदा हे देखता ॥
द्रष्टा नहि होता है कवी दृश्य रूप है ॥ गा. ॥ ३ ॥
कहता है ब्रह्मानंद ब्रह्मानंद पाईये, इस बातको विचार सदा दिलमे लाइये॥
तूं देख जुदा करके जैसा छाय धूप है ॥ गा. ॥ ४ ॥

## ६६ [ राग-गजल ताल दादरा ]

अपनेको आप भूलके हैरान हो गया, मायाके जालमे फसा विरान हो गया ॥ टेर ॥
जड देहको अपना स्परूप मान मन लिया, दिन रात खानपान कामकाज दिल दिया ॥ पानीमे दूध मिलके एक जान हो गया ॥ अ. ॥ १ ॥
विपयोंको देख देखके लालचमे आ रहा, दीपकमे ज्यो पतंग जायके समा रहा ॥ विना विचारके सदा नादान हो गया ॥ अप. ॥ २ ॥
कर पुण्य पाप स्वर्ग नरक भोगता फिरे तृष्णाकि डोरसें बंधा सदा जनम धरे ॥ पीकरके मोहकि सूरा वेभान हो गया ॥ अप. ॥ ३ ॥
सतसंगमे जाकर दिलमें विचारले वदनमे अपने आप रूपको निहार ले॥
ब्रम्हानंद मिले मोक्ष जवी ज्ञान हो गया ॥ अप. ॥ ४ ॥



## ६७ [ राग-गजल ताल दादरा ]

गफलितसे जाग देख क्या लूतफकि बात है नजदीक यार हे
मगर नजर न आत है ॥ टेर ॥
दुईकी गरदसें चश्मकी रोशनी गई महबूबके दीदारकी ताकत ना रही॥
इस वासते दुनियांके फंदमे फसात है ॥ गफ. ॥ १ ॥
विसियार तलब है अगर तुझे दिदारकी मुरशदके सुखनसे चलो
गली विचारकी ॥ जिससें पलकमें फंद सबी टूट जात है ॥ गफ. ॥ २ ॥
जिसके जलूससे तेरा रोशन वजूद है दुनियांकि सबी खूबियोंकाभी
जो खूब है ॥ वही हे तेरा यार पकर लोक गात है ॥ गफ. ॥ ३ ॥
कहता है ब्रह्मानंद नही तेरेसे हे जुदा निहार ले वदनमे तेरे हे
सही खुदा ॥ जाने न उसके रूपको पावे न जात है ॥ गफ. ॥ ४ ॥

## ६८ ( राग--गजल रेखता ]

अगर हे मोक्षकी वांछा छोड दुनियांकी यारी है ॥ टेर ॥
कोई तेरा न तूं किसका सबी मुतलबका हे साथी ॥
फसा क्यों जाल मायाके काल सिरपर सवारी है ॥ अ. ॥ १ ॥
बेठ संगतमे संतनकी रुप अपनेको पहचानो ॥
तजो मद लोभ अहंकारा करो भक्ति पियारी है ॥ अ. ॥ २ ॥
बसो एकांतमे जाकर धरो नित ध्यान ईश्वरका ॥
रोक मनकी चपलताई देख घटमें उजारी है ॥ अ. ॥ ३ ॥
जलाकर कर्मकी ढेरी तोड मायाके बंधनको ॥
ब्रह्मानंदमे मिलो जाकर सदा जो निर्विकारी है ॥ अ. ॥ ४ ॥

## ६९ राग–गजल रेखता ॥

सुनो दिलको लगा प्यारे धुनी अनहदकी होती है ॥ टेर ॥
वने वंशी वावीणाहै शंख घडियाल मिरदंगा ॥
गरज वादलकि है भारी कर्मकी मैल धोती है ॥ सुनो. ॥ १ ॥
उठे धुनके सहारेसे वदन सारेमे गुंजारा ॥
अमृतकी धार तालूसें सदा मुखमे निचोती है ॥ सुनो. ॥ २ ॥
लगे मन नादके अंदर भुले तनकी खवर सारी ॥
हिरेदेके वीचमें सुंदर प्रगट होदीय जोती है ॥ सुनो. ॥ ३ ॥
खुले जव दृष्टिकें पडदे नजर आवे भुवन सारे ॥
वो ब्रह्मानंदकी लेहरी प्रेमरसमेभी गोती है ॥ सुनो. ॥ ४ ॥



## ७० राग–गजल रेखता ॥

विना प्रभु नामके सुमरे गति नही होय गीतेरी ॥ टेर ॥
लगाले भस्म इस्तनमे करो तप जाके वा वनमें
समजले खूव यह मनमें मिटे नही जन्मकी फेरी ॥ विना. ॥ १ ॥
फिरो मथुरा वा काशी हे सदा तीरथ निवासी हे ॥
रहो सवसे उदासी हे छुटे नहि आस मन केरी ॥ विना. ॥ २ ॥
करो व्रत नेम अरु दाना फिरो जंगलमे मस्ताना ॥
जो प्रभुका रुप नही जाना जले नहि कर्मकी ढेरी ॥ विना. ॥ ३ ॥
जपा प्रभु नाम सुखकारी झूट दुनियाकि हे यारी ॥
ब्रह्मानंद काल वल कारी करो मत भूल कर देरी ॥ विना. ॥ ४ ॥

## ७१ रागगजल रेखता ॥

करो प्रभुका भजन प्यारे, ऊमर सब वीत जातीहै ॥ टेर ॥
पूर्व शुभ कर्म कर आया, मानुष तन धरणमें पाया ॥
फिरें विषयोंमें भरमाया, मौत नही याद आती है ॥ करो. ॥ १ ॥
बालापन खेलमें खोया, जोबनमे काम वश होया ॥
बूढापें खाटपर सोया । आशा मनको सताती हैं ॥ करो. ॥ २ ॥
कुटुंब परिवार सुत दारा, स्वपन सम देख जग सारा ॥
माया ने जाल विस्तारा, नहि यह संग जाती है ॥ करो. ॥ ३ ॥
जो प्रभु चरण चित लावें, सो भवसागरको तर जावे ॥
ब्रह्मानंद मोक्ष पद पावे, शास्त्र वाणी सुनाती है ॥ करो. ॥ ४ ॥



## ७२ राग—गजल ॥ बोलो चाहे न बोलो दिल जांनसे फिदाहूं ॥

प्रभुको समर पियारे, ऊमरां विहा रही हैं ॥
दिन दिन घडी घडीमें छिन छिनमे जा रही हैं ॥ टेर ॥
दीपकीकी जोत जावे, नदीयोंका नीर धावे ॥
जाती नजर न आवे, चंचल समा रही हैं ॥ प्रभुको. ॥ १ ॥
पिछली भली कमाई, मानुषकी दे हवाई ॥
प्रभु हेत ना लगाई, विरथा गमा रही हैं ॥ प्रभुको. ॥ २ ॥
घर माल मित्र नारी, दुनीयाकी मौज भारी ॥
होवे पलकमें न्यारी, दिलको फसा रही है ॥ प्रभुको. ॥ ३ ॥
क्या नींदमे पडा हैं, सिरकाल आ खडा है ॥
ब्रह्मानंद दिन चढा है, रजनी बीता रही हैं ॥ प्रभुको. ॥ ४ ॥

## ७३ [ राग--गजल पूर्ववत् ]

क्या भूलीया दिवानें दूनीयामें सार नांही, दिनच्यारका तमासा आखिर करार नांही ॥ टेर ॥ क्या भूलीया०

राजा वजीर रांनी. पंडित सुरवीर ज्ञानी, सब हो गये है फानी, जिनका सुमार नांही ॥ क्या भूलीया० ॥ १ ॥

सूरज वा चांद तारे, सागर पहाड भारे, होवेगा नाश सारें, तनका आधार नांही ॥ क्या भूलीया० ॥ २ ॥

दुनीयासे हो न्यारा, सतसंग कर पियारा, सुन ज्ञानका विचारा, नर जन्म हार नांही ॥ क्या भूलीया० ॥ ३ ॥

भवसिंधु नीरभारी, प्रभु नांम पार उतारी, ब्रह्मानंद मोक्षकारी, दिलसें विसार नांही ॥ क्या भूलीया० ॥ ४ ॥

## ७४ [ राग गजल--पूर्ववत् ]

गाफिल तुं सोच मनमें, प्रभु नाम क्यो विसारा, सुनता नही वजेहे, सिर कालकान गारा ॥ टेर ॥ गाफिल०

जोवन भरी हे नारी, दिलको लगे पियारी, जब मौतकी तियारी, तुझसे करे किनारा ॥ गाफिल० ॥ १ ॥

घरमाल वा खजाना, संगमे कोई न जाना, क्यों देखके लुभाना, सब झूट है पसारा ॥ गाफिल० ॥ २ ॥

सुंदर रहें देह तेरी, होवे भस्मकी ढेरी, पलकी लगे न देरी, विरथा करे विचारा ॥ गाफिल० ॥ ३ ॥

मायाके जाल मांही, मूर्ख रहा फसाई, ब्रह्मानंद मोक्ष पाई, प्रभु चरणकोसहारा ॥ गाफिल० ॥ ४ ॥

## ७५ ( राग गजल–पूर्ववत. )

ईश्वर में दास तेरो, मुझको नहि विसारो, भवसिंधुमें पडाहुं,
प्रभु वेगे पार तारो ॥ टेर ॥ ईश्वरमें
जगकी अपार माया जिन खेल यह रचाया, मनको मेरे भुलाया,
नही खयाल है तुमारो ॥ ईश्वरमें० ॥ १ ॥
मद लोभ मोह यारी, दुस्मन बडे हैं भारी, करते हैं मार मारी,
प्रभु दीजीये सहारो ॥ ईश्वरमें० ॥ २ ॥
अंजलीका नीर जावें, ऊमरा सवि विहावें, फिर के गई न आवे,
पलका नही आधारो ॥ ईश्वरमें० ॥ ३ ॥
सुत मात तात चेंरा, कोई नहि है मेरा, ब्रह्मानंद बाल तेरा,
करके दया निहारो ॥ ईश्वरमें० ॥ ४ ॥

## ७६ राग--खमाच ताल ३ ॥

चंचल मन निशदिन भटकत हैं, एजी भटकत है भटाकावत है ॥टेर॥
जिम मर्कट तरु उपर चढकर, डार डार पर लटकत है ॥ चंचल.॥ १ ॥
रुकत जतनसें क्षण विषयनतैं, फिरति नहीमें अटकत हैं ॥ चंचल.॥ २ ॥
काचके हेत लोभकर मूर्ख, चिन्तामणिको पटकत हैं ॥ चंचल.॥ ३ ॥
ब्रह्मानंद समीप छोडकर, तुच्छ विषय रस गटकत है ॥ चंचल.॥ ४ ॥

## ७७ राग--खमाच ताल ३ ॥

अनहद धुनि सिरप वाज रही, एजी बाज रही अरु गाज रही ॥ टेर ॥
बाजत शंख मृदंग वंसरी, घन गर्जन अति छाय रही ॥ अनहद. ॥ १ ॥
सुनकर मरत भया मन मेरा, चंचलता सब भाज गई ॥ अनहद. ॥ २ ॥
तनके धर्म कर्म सब छूटे, लोक वदेकी लाज गई ॥ अनहद. ॥ ३ ॥
ब्रह्मानंद गिरा गम नांही, शुन्य समाधि विराज रही ॥ अनहद. ॥ ४ ॥

## ७८ राग--खमाच ताल ३ ॥

मेरी सुरत गगनमें जाय रही, पयी जाय रही अरु धाय रही ॥ टेर॥ मेरी.
त्रिकुटी महलमें चढकर देखा, जगमग जोत जगाय रही ॥ मेरी. ॥ १ ॥
अमृत वरसे, वादल गर्जे, विजली चमक मन भाय रही ॥ मेरी. ॥ २ ॥
दशवे महलमें सेज पियाकी, चुनचुन फूल विछाय रही ॥ मेरी. ॥ ३ ॥
ब्रह्मानंद देह सुध वीसरी, सहज स्वरुप समाय रही ॥ मेरी. ॥ ४ ॥

## ७९ राग--जिला ठुमरी, चाल, गोविंद भजनकी येही विरिया० ॥

दे दर्शन मोहे आज सावरीया, विनदर्श नमन धीर न धरियाह ॥ टेर॥
सांवरी सुरत मेरे दिलमांद समाई, खांन पांन तन सुध विसराई ॥
कलन पडत निशदिन पल घडीया ॥ दे दर्शन० ॥ १ ॥
विन चातक वर्षा विन होई, नेमके मिलन विन ममगति सोई ॥
तडप रही विन नीर मछरिया ॥ दे दर्शन० ॥ २ ॥
मेरे अवगुण नाथ विसारो करकृपा मम धांम पधारो ॥
जनम जनमकी मे दास तुमरीयां ॥ दे दर्शन० ॥ ३ ॥
ब्रह्मानंद दर्शकी पियासी, करुणा करो जांन निज दासी ॥
वारवार येहि मांगे हमरीया ॥ दे दर्शन० ॥ ४ ॥

## ८० राग जिला ठुमरी ॥

अव तो तजो नर रति विषयनकी, करले फिकर परलोक गमनकी ॥ टेर॥
वालपणा जिम गई जवानी, सुंदर काया भई पुराणी ॥
तदपि मिटे नही लालच मनकी ॥ अव तो तजो० ॥ १ ॥

जरा दूत लेव यमराज पठाया, रोग फोज संग लेकर आया ॥
मूर्ख आश करे क्या तनकी ॥ अब तो तजो. ॥ २ ॥
स्वारथ हेत करे सब प्रीती, सकल जगतकी यह हे रीती ॥
छोड ममत धन धांमसु तनकी ॥ अब तो तजो. ॥ ३ ॥
ब्रह्मानंद वचन सुण लीजे निशदिन प्रभु चरण न चित दीजे ॥
पास कटे तेरी जन्म मरणकी ॥ अब तो तजो ॥ ४ ॥



## ८१ गजल--चाल--जोके हम तुमसे करार था ॥

जोके गर्भका ईकरार था तुमे याद होके न याद हो ॥ टेर ॥
उलटे वदनसें वो लटकना, अरु लख चौरासी भटकना ॥
फिर सोचकर शिर पटकना, तुमे याद होके न याद हो ॥ जोके गर्भ० ॥ १ ॥
पिछले जन्मका वो संभारना, सब कर्मका वो विचारना ॥
फिरईसईस पुकारना, तुमे याद हो के न याद हो ॥ जोके गर्भ० ॥ २ ॥
विषयेंसें दिल को हटावना, प्रभुके चरणमें लगावना ॥
किसी जीवको न सतावना, तुमेयाद हो के न याद हो ॥ जोके गर्भ० ॥ ३ ॥
उस वातका विसरावना, दुनीयाकी मौज उडावना ॥
ब्रह्मानंद फिर दुख पावना, तुमे याद होके न याद हो ॥ जोके गर्भ० ॥ ४ ॥

## ८२ गजल ताल ३--चाल पूर्ववत् ॥

जोके ईसका उपकार था, तुमे याद होके न याद हो ॥ टेर ॥
करी गर्भमें तेरी पालना, फिर सुखसे वाहिर निकालना ॥
कुचीयोमे दूधका डालना, तुमे याद होके न याद हो ॥ जोके ईसका० ॥ १ ॥
सूरज वा चांद सितार है, जल पवन भोग अपार है ॥
तेरे वासते यह वहार है, तुमे याद हो के न याद हो ॥ जोके ईसका ॥ २ ॥

नर जन्म यह वहू कामका, तुजको दियाहै वे दामका ॥
अब भजन उसके नामका, तुमे याद हो के न याद हो ।।जोके ईसका. ॥ ३ ॥
प्रभुके भजनविन वेवफा, तुजको मिले न कबी नफा ॥
ब्रह्मानंदका कहना सफा, तुमे याद हो के न याद हो ॥ जोके ईसका. ॥४॥

## ८३ गजल ताल ३--चाल पूर्ववत् ॥

जोके मोतकादि न आयगा, तुमे याद हो के न याद हो ॥ टेर. ॥
दुनीयामे दिलको मिला दिया, प्रभुके भजनको भुला दिया ।
मनुषा जनमको रुला दिया, तुमे याद हो के न याद हो ॥ जोके.॥१॥
जब रोग आय सतायगा, खटियामे तुजको लिटायगा ॥
कोईकार काम न आयगा, तुमे याद हो के न याद हो ॥ जोके.॥२॥
सुतमित वांधव नारीया, धन माल महाल अटारीया ॥
तेरी छूट जायगी सारीया, तुमे याद हो के न याद हो ॥ जोके. ॥३॥
यमदूत लेकर जायगा, तुझे नर विच गीरायगा ॥
ब्रह्मानंद फिर पछतायगा, तुमे याद हो के न याद हो ॥ जोके. ॥ ४॥

## ८४ राग--बतादो सखी कौन गली गये शाम. ॥

भजन विन विरथा जन्म गयो ॥ टेर ॥
वालपणो सव खेल गमायो, यौवन काम रह्यो ॥ भजन. ॥ १ ॥
बूढे रोगग्रसी सव काया, परवश आप भयो ॥ भजन. ॥ २ ॥
जप तप सुक्रत कछु न कीनो, नही प्रभु नांम लह्यो ॥ भजन. ॥ ३ ॥
ब्रह्मानंद विना प्रभु समरण, जाकर नरक पर्यो ॥ भजन. ॥ ४ ॥

## ८५ राग–पूर्ववत् ॥

भजन विन भव जल कोन तरे ॥ टेर ॥
काम क्रोध मद ग्राह वसतहै मारगमे पकरे ॥ भजन. ॥ १ ॥
कुच कंचन दोऊ घेर पडत है सब जग डूब मरे ॥ भजन. ॥ २ ॥
दान पुण्य तप निर्मल नौका अधविच टूट पडे ॥ भजन. ॥ ३ ॥
ब्रह्मानंद करो प्रभु सुमरन, सब दुख दूर टरे ॥ भजन. ॥ ४ ॥



## ८६ राग–पूर्ववत् ॥

मुसाफर क्या सोवे अव जाग ॥ टेर ॥
इन विर छनकी थिर नहि छाया, देख भुलाया वाग ॥ मुसा. ॥ १ ॥
इस सरायमे रहना नाही, काहे करत हे राग ॥ मुसा. ॥ २ ॥
यह सब चोर लगे संग तेरे, इनसे वच कर भाग ॥ मुसा. ॥ ३ ॥
ब्रह्मानंद देर मत कीजे, अपने मारग लाग ॥ मुसा. ॥ ४ ॥



## ८७ राग–पूर्ववत्. ॥

सुन मेरे मना अव तो समज कर चाल ॥ टेर ॥
वाल्य गयो योवन पुनि आयो, श्वेत भये सव वाल ॥ सुन. ॥ १ ॥
जो न तजे तूं इन विषयनको, आन छुडासी काल ॥ सुन. ॥ २ ॥
जाना दूर मुसाफर तुजको, पास नही कछु माल ॥ सुन. ॥ ३ ॥
ब्रह्मानंद मिलनके कारण, छोड जगत जंजाल ॥ सुन. ॥ ४ ॥



## ८८ राग-पूर्वधन ॥

करोरे नर प्रभु चरनमें हेत ॥ टेर ॥
बालपणो सब खेल गमायो, यौवन तरुणी तन लपटायो ॥
बाल भये अब सेत ॥ करोरे. ॥ १ ॥
जिनके कारण पाप कमावे, संग तेरे कोई नहि जावे ॥
मरकर होवत प्रेत ॥ करोरे. ॥ २ ॥
श्रवण सुने नहि नैन निहारे, मात पिता परलोक सिधारे ॥
अबहु तो समझ चेत ॥ करोरे. ॥ ३ ॥
जो जन प्रभुसे हेत लगावे, सो ब्रह्मानंद निश्चय पावे ॥
जन्म सुफल कर लेत ॥ करोरे. ॥ ४ ॥

---

## ८९ राग-मंगल प्रभाती ॥

घटहिमें उजियारा साधो, घटहिमें उजियारारे ॥ टेर ॥
पास बसे अरु नजर न आवे, बाहिर फिरत गंवारारे ॥
बिनसत गुरुके भेद न जाने, कोटि जतन कर हारारे ॥ घट. ॥ १ ॥
आसन पद्म बांधकर बेठो, उलट नैनका तारारे ॥
त्रिकुटी महलमें ध्यान लगावो, देखो खेल अपरारे ॥ घट. ॥ २ ॥
नहि सूरज नहि चांद चांदनी, नही बिजली चमकारारे ॥
जगमग जोत जगे निस बासर, पार ब्रम बिस्तारारे ॥ घट. ॥ ३ ॥
जो जोगी जन दर्शन पावे, उघडे मोक्ष दुवारारे ॥
ब्रह्मानंद सुनोरे अवधूं, वोहे देश हमारारे ॥ घट. ॥ ४ ॥

---

## ९० राग--मंगल ताल ३ प्रभाती ॥

घटहीमे अविनासी साधो ॥ घट. ॥ टेर ॥
काहे रे नर मथुरा जावे काहे जावे काशीरे ॥
तेरे तनमे बसे निरंजन जो वैकुंठ* विलासीरे ॥ घट. ॥ १ ॥
नहि पताल नहि स्वर्गलोकमें, नही सागर जल राशीरे ॥
जो जन सुमरन करत निरंतर, सदा रहे तिन पासी ॥ घट. ॥ २ ॥
जो तूं उस्को देखा चाहे, सबसे होय उदासीरे ॥
बैठ एकांत ध्यान नित कीजे, होय जोत परकासीरे ॥ घट. ॥ ३ ॥
हिरदेमे सब दर्शन होवे, सकल मोह तम नाशीरे ॥
ब्रह्मानंद मोक्ष पद पावे, कटे जनमकी फासीरे ॥ घट. ॥ ४ ॥



## ९१ राग--मंगल ताल ३ प्रभाती ॥

जोग जुगत हम पाई साधो ॥ जोग. ॥ टेर ॥
मूल द्वारमे बंध लगायो, उलटी पवन चलाईरे ॥
षट चक्रका मारग सोधा, नागन जाइ उठाईरे ॥ जोग. ॥ १ ॥
नाभिसे पश्चिमके मारग, मेरु डंढ चढाईरे ॥
ग्रंथी खोल गगनपर चढीया, दसवे द्वार समाईरे ॥ जोग. ॥ २ ॥
भवर गुफामें आश न माच्यो, काया सुध विसराईरे ॥
चंदा विन सूरज निशदिन, जगमग जोत जगाईरे ॥ जोग. ॥ ३ ॥
परमातमको मेल भयो जब, मुंनमे सेज विछाईरे ॥
ब्रह्मानंद सत गुरु कृपासे आवागमन मिटाईरे ॥ जोग. ॥ ४ ॥

---

* मोक्ष.

## ९२ राग–मंगल ताल ३ प्रभाती ॥

अनहदकी धुन प्यारी साधो ॥ अन. ॥ टेर ॥
आसन पद्म लगाकर करसें, मुंद कानकी बारीरे ॥
जीनी धुनमे सुरत लगावो, होत नाद झनकारीरे ॥ अनहद० ॥ १ ॥
पहले पहले रिलमिल बाजे, पीछे न्यारी न्यारीरे ॥
घंटा शंख बंसरी वीणा, ताल मृदंग नगारीरे ॥ अनहद० ॥ २ ॥
दिन दिन सुनत नाद जब बिकसे, काया कंपत सारीरे ॥
अमृत बुंद झरे मुखमांही जोगीजन सुखकारीरे ॥ अनहद० ॥ ३ ॥
तनकी सब सुध भूल जात है, घटमें होय उजारीरे ॥
ब्रह्मानंद लीन मन होवे देखी बात हमारीरे ॥ अनहद० ॥ ४ ॥



## ९३ राग–मंगल ताल प्रभाती ॥

सोहं शब्द विचारो साधो ॥ सोहं० ॥ टेर ॥
माला करसें फिरत नही है, जीभ न वरण उचारोरे ॥
अजपा जाप होत घटमांही, तांकी ओर निहारोरे ॥ सोहं० ॥ १ ॥
हं अक्षरसे स्वास उठावो, सोसे जाय बिठारोरे ॥
हंसो उलट होत है सोहं, जोगी जन निरधारोरे ॥ सोहं० ॥ २ ॥
सब ईकीस हजार मिलाकर, छेसो होत सुमारोरे ॥
अष्ट पहरमे जागत सोवत, मनमे जपो सुखकारोरे ॥ सोहं० ॥ ३ ॥
जो जन चिंतन करत निरंतर, छोड जगत व्यवहारोरे ॥
ब्रह्मानंद परम पद पावे, मिटे जनम संसारोरे ॥ सोहं० ॥ ४ ॥



## ९४ राग--मंगल ताल ३ प्रभाती ॥

नाम निरंजन गावो साधो ॥ नाम निरंजन गावोरे ॥ टेर ॥
नाम जहाज बेठकर दुस्तर, भवसागर तर जावोरे ॥
मानुष देह मिली यह दुर्लभ, काहे वृथा गमावोरे ॥ नाम० ॥ १ ॥
घरकी जीभ नांम विन दामा, फिर क्यों देर लगावोरे ॥
उठत बेठत सोवत जागत, मनसें नहि विसरावोरे ॥ नाम० ॥ २ ॥
कलि केवल इक नाम अधारा, दुजा भरम भुलावोरे ॥
ब्रह्मानंद नाम विन प्रभुके कबहु मोक्ष नहि पावोरे ॥ नाम० ॥ ३ ॥

## ९५ राग--मंगल ताल ३ प्रभाती ॥

सत संगत जग सार साधो सत संगत जग साररे ॥ टेर ॥
काशी नाये मथुरा नाये नाये हरि द्वाररे ॥
चार धाम तिरथ फिर आये मनका नहि सुधाररे ॥ सतसंगत ॥ १ ॥
वनमे जाय कीयो तप भारी, काया कष्ट अपाररे ॥
इंद्रीजीत करी वश अपने, हीरदे नहि विचाररे ॥ सत० ॥ २ ॥
मंदिर जाय करे नित पूजा, राखे बडो आचाररे ॥
साधु जनकी कदर न जाने, मिले न [1]सर्जनहाररे ॥ सत० ॥ ३ ॥
विन सत संगत ज्ञान नहि उपजे, करले जतन हजाररे ॥
ब्रह्मानंद खोज गुरु पूरा, उतरो भवजल पाररे ॥ सत० ॥ ४ ॥

## ९६ (राग--मंगल ताल ३ प्रभाती)

गुरु विन कोन मिटावे भव दुख, गुरु विन कोन मिटावेरे ॥ टेर ॥
गहरी न दियां वेग वडो हे, वहत जीव सब जावेरे ॥
कर कीरपा गुरु पकड भुजासे, खंच तीर पर लावेरे ॥ गुरु विन० ॥ १ ॥

---

१ परमात्मा.

काम क्रोध मद लोभ चोर मिल, लूट लूट कर खावेरे ॥
ज्ञान खड्ग दे करकरमांही, सबको मार भगावेरे ॥ गुरु विन० ॥ २ ॥
जाना दूर गल अंधियारी, गेला नजर न आवेरे ॥
सीधे मारग पर पग धर कर, सुखसे धाम झुगावेरे ॥ गुरु विन० ॥ ३ ॥
तन मन धन सब अर्पण करके, जो गुरुदेव रिझावेरे ॥
ब्रह्मानंद भवसागर दुस्तर सो सहजे तर जावेरे ॥ गुरु विन० ॥ ४ ॥

## ९७ ( राग-मंगल ताल ३ प्रभाती )

यह जग सुपना है रजनीका, क्या कहे मेरा मेरारे ॥ टेर ॥
मात तात सुत दार मनोहार, भाई बंध अरु चेरारे ॥
अपने अपने स्वारथके सब, कोई नहि है तेरारे ॥ यह० ॥ १ ॥
जिनके हेत करत धन संचय, करकर पाप घनेरारे ॥
जब यमराज पकड लेजावे, कोइ न संग चलेरारे ॥ यह० ॥ २ ॥
उंचे उंचे महल बनाये, देश दिगंतर बेरारे ॥
सबहि ठाठ पडा रह जावे, होत जंगलमें डेरारे ॥ यह० ॥ ३ ॥
अत्तर फुलेल मिले जिस तनको, अंत भस्मकी ढेरारे ॥
ब्रह्मानंद रूप विन जानें फिरत चौरासी फेरारे ॥ यह. ॥ ४ ॥

## ९८ [ राग-प्रभाती ]

जाग मुसाफिर क्या सुख सोवे, आखिर तुजको जाना है ॥ टेर ॥
इस सरायमे रहण न पावे, क्या राजा क्या राणा है ॥
काहे पैर फेलावे मूरख, घडी पलक ठैराना है ॥ जाग० ॥ १ ॥
इक आवत दूजा चल जावे, कायम नही ठिकाणा है ॥
ये विष भरिया सुंदर परिया, काहे देख लुभाना है ॥ जाग० ॥ २ ॥
इस मकानमे चोर बसतहै, अपना माल बचानाहै ॥
आ परदेश खरच मत कीजे, यहां तो तुझे कमाना है ॥ जाग० ॥ ३ ॥

दूर देशमें जाना तुजको, पास न कछु समाना है ॥
ब्रह्मानंद सुकृत कर प्राणी, जो आगे सुख पाना है ॥ जाग० ॥ ४ ॥

## ९९ राग–प्रभाती ॥

रे चेतन पोते तूं परना छिद्र चितारे तूं ॥ निर्मल होत कर्मका दमसूं॥
निजगुण अंबु नितारे तूं ॥ रे चेतन० ॥ १ ॥
सम्यक् दृष्टी नाम धरावे, सेवे पाप अठारे तूं ॥
नरक निगोद थकी क्यूं छूंटे, जो पर हियो न ठारे तूं ॥ रे चेतन० ॥२॥
ज्यूं त्यूं करने सोभा अपनी, या जगमांही दिखावे तूं ॥
प्रगट कहावे धर्मको धोरी, अंतर छलन निवारे तूं ॥ रे चेतन० ॥ ३ ॥
परमेश्वर घटघटको साखी, जांकी सरम न धारे तूं ॥
कुंभीपाक नरकमें पचशी, अंतश्च भरियो विकारे तूं ॥ रे चेतन० ॥ ४ ॥
पर निंदा अघ पिंड भरीजे, आगम साखन संभारे तूं ॥
विनयचंद कर आतम निंदा, भवभव दुष्कृत टारे तूं ॥ रे चेतन० ॥ ५ ॥

## १०० राग–प्रभाती ॥

चिंता वेग हरो चिंतामण, पारशनाथ हमारी ॥ टेर ॥
धरणींद्र पद्मावती तेरे, सेवककूं हितकारी ॥ चिंता० ॥ १ ॥
चिंतामणि पायां सुख प्रगटे, पूरे इच्छा सारी ॥
तूं आनंद कंद वामा सुत, महिमा विदित निहारी ॥ चिंता० ॥ २ ॥
वो चिंतामणि जड पुद्गल है, तिनहीके गुण भारी ॥
तूं चेतन चिंतामणि पारश परतिख पर उपकारी ॥ चिंता० ॥ ३ ॥
तूं चिंतामणकू मिय न राखे आपे रिद्ध अपारी ॥
तूं ठाकुर त्रिभुवनको स्वामी अशा पूरवनारी ॥ चिंता० ॥ ४ ॥

**इति श्री सिद्धांत शिरोमणौ प्रथम खण्डे पद्याभिधम्**
**तृतीय प्रकरणं समाप्तम् ॥**



(श्रीमत् पूज्यजी महाराज श्री नथमलजी महाराज कृत)

# ॥ प्रकरण चौथा ॥ स्तवन ॥



## १०१ राग–मत विलमावै ए मत भरमावै ए. ॥

प्यारा लागैजी, रूडा लागैजी, जिनजी तीन भवन मनमोहन गाराजी, पारस प्यारा लागैजी, ॥ टेर ॥

काशी देश बनारसी नगरी जो, जठे सोभा छे सारा जगरी जी ॥ पारश. ॥ अश्वसेन नृपतम धुरी वाणीजी, ज्यांरे वामादेजी पटराणीजी ॥ पारश. ॥ १ ॥ ज्यांरी कूंखे प्रभू चत्र आयाजी, एतो स्नप्ना चवदे दिखायाजी ॥ पारश. पोस असित दशमी जायाजी, ज्यांरा इंद्र इंद्राणी मंगल गायाजी ॥ पारश. ॥ २ ॥ जोवन वय दिक्षा धारीजी, प्रभू छांडी प्रभावती प्यारीजी ॥ पारश. ॥ प्रभू वनमें काउ-स्सग्ग करीयोजी, जरा कमठासुर कोपैं भरीयोजी ॥ पारश. ॥ ३ ॥ जगत जीवन जिहां आवेजी, यो तो दशभव वैर जितावेजी ॥ पारश. ॥ काली कांठल आभो छावैजी, कोई आभामे वीजनमावेजी ॥ पारश. ॥ ४ ॥ सजल सघन घन वरषेजी, कोई गाजै गगन अति फडकैजी ॥ पारश. ॥ पडैं मूसलधारा पाणीजी, एतो सरिता अति पूराणीजी ॥ पारश. ॥ ५ ॥ जलकर देही ढंकाईजी, प्रभुरैना सातक

नदीयां आईजी ।। पारश. ।। प्रभू घोर परिसह मांहीजी, जिनजी ऊभा अचल गिरराईजी ।। पारश. ।। ६ ।। धरणेंद्र पद्मावती आयाजी, जरा जिनजीनें सीस चढायाजी ।। पारश. ।। नृत्य करती इंद्राणी हरषेजी, अनमिषनैंन जिनंद मुख निरषैजी ।। पारश. ।। ७ ।। हरतो कमठ मद भागोजी, ओतो जिनजी रै चरणा लगोजी ।।पारश.।। वार वार अपराध खमावैजी, यो तो देव परिसह पिछतावैजी ।। पारश.।। ।। ८ ।। करै कंचन जे लोहानैजी, तेतो पासर जड पाषानैजी ।। पारश. ।। आप पारस गुण रहानैजी, तूठाकर देवो आप समानैजी ।। पारश. ।। ९ ।। जिनजी केवल पायाजी, च्यारूं घातिक कर्म खपायाजी ।। पारश. ।। पांपां पद अविकारैजी, जिनजी लोकालोक निहारैजी ।। पारश. ।। १० ।। पांच तीसकी शाल चोमासोजी, कोई साहे पुरै लीनो वासोजी ।। पारश. ।। नथमल कै प्रभू माहाराजी, एतो जगत जीवन आधाराजी ।। पारश. ।। ११ ।। इति. ।।



## १०२ राग–सावण आयो हो मांरा कमधजीया उमराव भमरजी सा० ॥

अरज सुणीजे हो, मारा नव भवरा भरतार, प्रभुजी, अरज सुणीजे हो, दरशन दीजे हो, सासू सेवा देजीरानंद, सांवरिया, दरशन. ।।टेर।। ।। जान वनाई हो, प्रभु, आगे वजाय निसान, नेसीसर अर्ज.।। हरि हलधर साहो, साथे वडा वडा राजान ।। सांवरी. ।।१।। ।। त्रिभुवन मांही हो, प्रभु, प्रगटयो हर्ष अपार, नेमी० ।। नेम सरिखा हो, प्रभु, वींदराज लसीनार, ।। सांव. ।। २ ।। ।। तोरण आया हो, जद पसूंवां करीरे पुकार, नेमी० ।। तेल चढीनै हो प्रभु त्याग चल्या

गिरनार, सांव० ॥३॥ ॥ यानहि जाणी हो, प्रभु, जासोमोय छिटकाय, नेमी. ॥ गूंथ्या मनोरथ हो, मांरा रह्या मनरा मनमांय, सांव, सांव० ॥ ४ ॥ विण अवलापर हो, प्रभु, क्यूं करो इतनो रोस, नेमी. ॥ जोतजणी विचारी हो, प्रभु, तोरे काढयो हुं तो दोस, सांव० ॥ ५ ॥ नवभव न्यारी हो, प्रभु, नकरी रापी पास, नेमी. ॥ दशमा भवमे हो, प्रभु, कांइरे करोछो निरास, सांव० ॥ ६ ॥ अव पाछा पधारो हो, प्रभु, मतिरे हसावो लोग, नेमी. ॥ इम घरत जीयां हो, प्रभु, न मिलै सिव वधु योग, नेमी. ॥ ७ ॥ पुरुप पनोता हो, प्रभु, तुम जादवकुल भाण, नेमी. ॥ इम हठ ताण्या हो, प्रभु, जन हासी घरहाण, सांव० ॥ ८ ॥ अवला दुपणी हो, प्रभु, चीव पडयो जंजाल, नेमी. ॥ दया दिल नाणो हो, प्रभु, वाजो दीन दयाल, सांव० ॥ ९ ॥ इम जूरणा कीधा हो, सती, ए जल भर भर नैण, नेमी. ॥ फिरमन समजायो हो, सती, मेटी भव दुखद हैण, सांव. ॥ १० ॥ पिव पहली हो, सिवपहुंती कर्म खपाय, नेमी. ॥ शाल छतीसै हो, मुनि नथमल गुण गाय, सांव० ॥ ११ ॥ भाद्रव मासे हो, कोई वडीतीस सुविलास ॥ मेदनिपुरमें हो, कोई सुपे रह्या चउमास ॥ सांव० ॥ १२ ॥ इति ॥



## १०३ राग—( नाथ कैसें गजको फंद छुडायो. )

जिणंद मोरी करणी नाहि निहारो, थांरो विरुद विचारी नैं तारो ॥ जि० ॥ टेर ॥ हिंसा झूट अदत्त मिथुनमें, राच रह्यो मन मारो, पाप अठारामें एक न छूटो, हूं अवगुन आगारो ॥ जि० ॥ १ ॥ तपजप लेश वनै नहि मोसूं, नवनै पर उपगारो, करत करत परतात रातदिन, वीतत मोहि ज मारो ॥ जि० ॥ २ ॥ विकथा वात कुशास्त्र तनी रुच, आगम लगत न प्यारो, हिंसा धर्म अमृत सम लागै, दया

धर्म लागै पारो ॥ जि० ॥ ३ ॥ इंद्री पांचूं प्रबल होय रही अपने अपने विकारो, एकही इंद्री वस नहि मोरै, सो दीसै वहुल संसारो ॥ जि. ॥ ४ ॥ पुदगलके रंग रातो मातो वांध्यो पापको भारो, ग्यान क्रियाकी रुच नहि मनमें, सो कैसें व्हैगो निस्तारो ॥ जि. ॥ ५ ॥ पिउ पिउ शब्द रटै ज्यूं पपइयो, नाम रटूं तिम थांरो, अवरतो साज सकल डूवणको, एकयोही आधारो ॥ जि० ॥ ६ ॥ वेकर जोरी नथमल विनवै भक्तवछल अवधारो, पतित उधारन विरुद तुमारो, वो मो सम पतित उधारो ॥ जि० ॥ ७ ॥ इति ॥



## १०४ [ राग—टोडी ]

वागुर कोउर ध्यान हमारै सो भव सायर पार उतारै ॥ वा. ॥ टेर ॥ तिनतिय हार अहिमणि किंकर, शत्रु मित्र सकल इक सारै, समित गुपत युत, इष्ट सवनकूं, मीष्ट वचन मित सहित उचारै ॥ वा. ॥ १ ॥ रक्तरहत नितमन संजममें लहु दीर्घ दूषण सव टारै, न करै अंजन नैन मंजन तन, भव दुख भंजन सो अन गारै ॥ वा. ॥ २ ॥ भरमत महरन विरुद भानको, खांडो हाथ ग्यानको धारै, विक्रम रस वैराग्य आन उर कर्म सवल दल मारच्य छारै ॥ वा. ॥ ३ ॥ सीत घाम पावस ऋतु केसव, सहै परिस हन सोच लिगारै, प्रासुक भोगी साचा जोगी तपो धनी तन ममत्व निवारै ॥ वा. ॥ ४ ॥ गुणसत वीस सहित दीपत नित भक्तवछल करुणा भंडारै नथमल नमत जास पद पंकज भव दुख फास पलकमें टारै ॥ वा. ॥ इति ॥ ५ ॥

## १०५ ( राग—टोडी )

सुगरुकि सीख सुनो चतुरारे तोड डारो मोहका पिंजरारे ॥ सु. ॥ टेर. ॥ ए संसार असार दुखालय, जानत नहि जीवरा, अघरा रे, हो रहे वे हाल कुटुंबनी सगतें, वा जीगरकाज्यूं बदरारे ॥ सु. ॥ १ ॥ तन धन जोवन अथिर पतग रग, व्योम माहि जैसे बदरारे, विखरत वेर कछु नहीं लागत, क्यूं सूतो गाफल निदरा ॥ सु. ॥ २ ॥ विषय व्यामोह होय व्यामको, मानत सुख मनमें मधुरारे, फल कि पाक समान विषय घन, नर्क निगोद तणी जडुरारे ॥ सु. ॥ ३ ॥ जिन चक्री हरि हलधर सुरपत स्वर्ग निवासी सहु अनगारे, सकल जगत ग्रासी जव आया नहि बलवंत ऐसे नमरारे ॥ सु. ॥ ४ ॥ यह जान भयो बोधजा सहिय दीये छांड सकल लगरारे, रागरिथार नमत नथमल जिन सोध लीया मारग अपरारे ॥ सु. ॥ ५ ॥ इति. ॥

---

## १०६ ( राग–चलत )

अब तूं चेतरे भाई, हारे तोनें सत गुरु वाट वताई ॥ अ. ॥ टेर ॥ काल अनत कर्म वस भटक्यो, लक्ष चौरासी माही, नाना भव करतां मुसकलसूं मानव देह या पाई ॥ अ. ॥ १ ॥ नरभव रतन मिल्यो एनीको, खोवै क्यूं विरथाई, काच साटे नर पाप गमावै, कांकहीये निठुराई ॥ अ. ॥ २ ॥ लडक पनै खेल्यो अरु दोडयो भोलपणामें भाई, आपापरकी समज न मनमें का जान धर्म वाई ॥ अ. ॥ ३ ॥ जो बन जोरै द्रव्य बहु जोरे, कर करके कपटाई, कै विषयांध होय अवरहीयो, ललना संग लपटाई ॥ अ. ॥ ४ ॥ जो

कन चटको छै दोय दिनको, खटको राख पहलाई, आई जरा जोवन जब बिगड्यो, दूर गई वैलाई ॥ अ. ॥ ५ ॥ सिर आये धोला तन थया खोला, दशनर हे मुंहनाई, परणी नार प्यार नहि पेखत, घातग्ला नमन मांई ॥ अ. ॥ ६ ॥ असी जान समज मन जीवडा काल लगाई धाइ, पलक एकमें लेत ऊटक कैं, वगम छरीकी दांई ॥ अ. ॥ ७ ॥ इकतीसै वैशाख वनेडै वारु ढाल बनाइ, कै नथमल धर्म आराध्यां, जन्म मरण मिट जाइ ॥ अ. ॥ ८ ॥ इति ॥



## १०७ ( राग–क्टाय डालूंनींबूवा )

समज मन जीवडा ४, हांरे गुरु उपदेश ॥ स. ॥ टेर ॥ या जग अपनो को नहि रे ४, स्वार्थीयो परिवार ॥ स. ॥ सुखमें सव सीरी हुवे रे, दुखमे दगा दार ॥ स. ॥ १ ॥ तन धन जोवन कारमोरे, जैसो रंग पतंग ॥ स. ॥ दोय दिनूंमें देखतां, पर तरंगमें भंग ॥ स. ॥ २ ॥ कायाका गर्भ कहा करै रे, जो वो सनतकुमार ॥ स ॥ सुरपति रूप प्रसंसीयोरे, देवायेकर नदिदार ॥ स. ॥ ३ ॥ चक्रीमान कीयो घणो रे, विगर गयो सवरूप ॥ स. ॥ कृमिकुल पूरित तन थयोरे, भये वैरागी जव भूप ॥ स. ॥ ४ ॥ धनका गर्भ कहा धरै रे, जो वो कृष्ण ने राम ॥ स. ॥ प्रभुता तो त्रिहुं खंडनी रे, कमलापत जाको नाम ॥ स. ॥ ५ ॥ जिनकूंही जिनने छेह दयो, कमलागनिका नार ॥ स. ॥ कैासंवी वनमें पधारीया, सही विपत अपार ॥ स. ॥ ६ ॥ जोवन गर्भ कहा करै रे, चटको दिन दोय ॥ स. ॥ जरा आयां तन जोसरोरे, जतन करंता होय ॥ स. ॥ ७ ॥ काला काहू वा उजलारे ऊजले गये भाज ॥ स. ॥ साठी बुध नाठी

कहैरे । जरा गमाई लाज ॥ स. ॥ ८ ॥ एहवी जाणी भव्य प्राणी- यारे । आराहो जिनधर्म ॥ स. ॥ दुख दोहग दूरे टलै रे । पावो सिवसर्म ॥ स. ॥ ९ ॥ पाल्हीमे पूजय धणीयारे । तीना केरी साल ॥ स. ॥ होली चउमासी करी रे । नथमल जोडी ढाल ॥ स. १० ॥



## १०८ [ राग—हीडेकी. ]

लख चउरासीमांहे रुलतां काल अनत गमायोरे ॥ पूर्व पुण्य करीनें प्राणी, रूडो नरभव पायोरे ॥ चेतन चेतोरे चेतन चेतोरे ॥ थांरे काल भवांतर झटके लेसीरे ॥ चेतन. ॥ १ ॥ आरजखेत्र उत्तम कुल जनम्यो, देह निरोगी पाईरे ॥ शुध आचारी सतगुरु मिलीया, पुण्यमें कसरन कांईरे ॥ चेतन. ॥ २ ॥ मानव भव चिंतामणि सरिखो, जो कीजे सो होवेरे ॥ मूरख विषया रसके मांही, अहल जमारो खोवेरे ॥ चेतन. ॥ ३ ॥ बालपणो लडकांके साथे व्यर्था खेल गमायोरे ॥ भरजोबनमें आंधो हूवो, तरुणी संग लपटायोरे ॥ चेतन. ॥ ४ ॥ जोबन मदके झूले गर्भमें, मनमे बहु मगरूरीरे ॥ देह तणे खेलागण नहि दे, राखे फिटक सिंदूरीरे ॥ चेतन ॥ ५ ॥ जोबन वीतां जराज व्यापी, सिरपर धोळा आयारे ॥ नैणज दोनूं झरवा लागा, कंपन लागी कायारे ॥ चेतन. ॥ ६ ॥ न्याती गोती सार न पूछे, सब मतलबके गरजीरे ॥ डोकरीयो अब मरयो वांछे, करे रामसूं अरजीरे ॥ चेतन. ॥ ७ ॥ काल बलि केहने नहि छोडे, क्या राजा क्या राणारे॥ पलकमें पकडी लेजावे, चीडी भणिसोचा- णारे ॥ चेतन. ॥ ८ ॥ एहवी जाणीनें भव्य प्राणी, धर्मध्यान जो करस्योरे ॥ परभवमांही सुखीया होस्यो, सिवरमणीनें वरस्योरे

ध्यान धरीनें मुनिवर बैठा, राक्षसडा चितमे पैठा हो ॥
वीतरागवा धर्म प्रसादे, सहू थंभ्या चित उन्मादे हो ॥साधुजी.॥२॥
होली पूछे तुम कुण होई, धर्म दया बतावो सोई हो ॥ साधु. ॥
समज समज मनमा हेस याणी, ए आपणोही अवगुण जाणीहो॥साधुजी॥३॥
कर अव तूं आतम निंद्या, होलीयें सदूगुरु वंद्या ॥ साधु. ॥
नगर राय लोक सब बोलावी, कहे मुज घट समकित आवीहो॥साधुजी॥४॥
हाथ जोडी पूछ्यो सब लोके, एह उपद्रव्य केहवे थोकेहो ॥ साधु. ॥
पहली तुममें अमे अवगुण जाण्यो गुरु वचनें आपो पिछाण्यो हो ॥सा.॥५॥

॥ दोहा ॥

अमचो अवगुण ए लह्यो, तुमचो दोस न कोय ॥
हिव एकार्य तुम करो, जिम मन राजी होय ॥ १ ॥
मैं पापणी विखीयावसे, कीधा पाप अघोर ॥
ते तुम सहूने सुणावजो, मुंहसे करी बकोर ॥ २ ॥
फागण सुद पूर्णिमा दिने, होलीए हवे नाम ॥
मोटी करी कुटीरका, मिलजो सारो गाम ॥ ३ ॥
छोटी कुटीरका मातनी, तेहनें प्रथम जलाय ॥
गाल राड करनें घणी, दीजो होली लगाय ॥ ४ ॥



## ( ढाल ४ गिरनारके पहाडीपरे )

सहुको राक्षसरूप थईनें, राक्षस रंग पहरी चोरी ॥ १ ॥
आपणो अब पाप प्रकाशे होरी ॥ टेर ॥
अब निंदारी एह जगतमें, फेरा फिरज्यो मुज दोरी ॥ अपणो. अब.॥२॥
चैत्र वद एकमनें दिवसे, धूल उडावज्यो भरजोरी ॥अपणो.अब.॥३॥

अनाचार एहवो आदरसे, तेहनें सिरपर ए ढोरी ॥अपणो.अव.॥४॥
चावल दाल लापसी लाडू, तुम जीमी ज्यो मिल टोरी ॥अपणो.अव.॥५॥
केहनो सोग संत.पन राखो पापण इसी गई कोरी ॥अपणो.अव.॥६॥
वरसां वरस एही तुम करज्यो, आतम निंद्या है मोरी ॥अपणो.अव.॥७॥
भव्या वस्त्र पहरी तिण वासर, सहुनें नमज्यो मद छोडी ॥अपणो.अव.॥८॥
देव गुरु अने धर्म आराधो, सुणीयो पुरुष अने गोरी ॥अपणो.अव.॥९॥
जो नही समजा एहमे, तो तेहनें भवथितहे बहुरी ॥अपणो.अव.॥१०॥
आतम निंदा एहवी कीधी, होरीनें भवथित करी थोरी ॥ अ.अ.॥११॥
महाविदेहमे मुक्ते जासी, आठुई कर्मके दुख तोरी ॥अ. अ.॥१२॥
अजर अमर पदवी पापसे, अनंत सुखाकी लगी डोरी ॥अ.अ.॥१३॥
अविनासी अविकार निरंजन विनयचंद कहे करजोरी ॥ अ.अ.॥१४॥

॥ इति होलीनो चौढालियो ॥



## १५९ [ होरी–राग–नाथ कैसे गजको फंद छुडायो ]

राक्षस रूप बनें सब दुनिया लाज रहे नहि थोरी ॥
विकलवके जिम कूकर नांई, लाज रहे नहि थोरी ॥
हमारे कुण खेले ऐसी होरी ॥ जामें आवागमनकी डोरी ॥ हमारे.॥१॥
तात मात अरुगुरु लोकनकी, मर्यादा सब तोरी,
विन मद पांनकि येंही मूरख, करतो फिरत बकोरी ॥ हमारे. ॥ २ ॥
रासभ वाहन स्याम मुख करके, चमर बुहारी ढोरी,
धारत छत्र छाजको सिरपर, आगें बजे डफ डोरी ॥ हमारे. ॥ ३ ॥
गलीयें गलीयें फिरत उडावत, धूरनकी भर झोरी
मानत मोज माननी मनमे, मलमूत्रन जल ढोरी ॥ हमारे. ॥ ४ ॥

विनही हेर धन सांग चोरको, वनत पापको धोरी,
जमके चोर कंत हे येरो, ऐसें चिंतत गोरी ॥ हमारे. ॥ ५ ॥
रमत गेहर जिम नरक निवासी, मार मची घन घोरी,
कोई डंडल कुट पाहनते, नांखत पर सिर फोरी ॥ हमारे. ॥ ६ ॥
ऐसे काम्यपें कहत वडो दिन, ऐसी दुनिया भोरी,
रेखराज कहे या होरीतें, दूर सदा विचरोरी ॥ हमारे. ॥ ७ ॥



## १६० ( होरी राग–पूर्ववत् )

हमारे एसी होरी मन भावें, जातैं आवागमन मिट जावे ॥ टेर ॥
अपूर्व करन आगए दर्शन, सप्त कर्म जरावे
चेतन भूलकी भस्म ऊडाई, शुध मन मंदिर आवे ॥हमारे.॥ १ ॥
संवर अंवर भलपन भूषन शुध श्रृंगार सजावे,
क्रिम तमो क्रिया कुशम छरी लेकरमें रमन स्वसहज रमावे ॥हमारे.॥ २ ॥
निरमम नीर चरन गुन चंदन, करन कपुर मिलावे,
करूणा केशर अवीर अध्यातम, अद्भुत रंग रचावे ॥हमारे.॥ ३ ॥
बानक वसंत वीराग वनचारू अनुभो आवास सुहावे,
सुमती सखी संग समरस पीकें, चेतन फागवनावें ॥हमारे.॥ ४ ॥
पर अवगुण त्याग पकर पिचकारो, भरभर रंग चलावें,
सुबुध सखी संग रीझ्यो चेतन, ग्यांन गुलाल ऊडावे ॥हमारे.॥ ५ ॥
सुभ चित्त चंग मृदंग मार्दव, भेरी भावना भावे,
सुरत शरणाई जयाणा झांझा, प्रभु गुन पडह वजावें ॥हमारे.॥ ६ ॥
धर्म कथादि धमाल रागनी, गहिरेस्वर कर गावें,
निकट भव्य ख्याली सुनश्रवणे, रोम रोम विकसावे ॥हमारे.॥ ७ ॥

अनुक्रम जोगनीरूंधी लेश्या, सयलेशी पद ठावे,
रेखराज एसी होरी तें, अजर अमर पद पावे ॥ हमारे० ॥ ८ ॥
रस परव निधि भूशालनगीनें, फागुन मास सुहावें,
शुक्ल चतुर्दशी ये पद कीयो, सुन श्रोता विकसावें ॥ हमारे० ॥ ९ ॥



## १६१ [ होरी–राग–मति ताको नार वीसांणी ]

या विधि होरी मचावे, जव जियरा सुख पावे, ॥ टेर ॥
तत्वारथ चरचा चर चोवा, मलि मलि अंग लगावे,
शांति सुधारस रंग राचकर, राग गुलाल ऊडावे ॥ जव जियरा. ॥१॥
श्री जिन आगम धुनि सुपान कर, मन वच तन छक जावे,
सुमति नार जुन हर्ष हर्षके, श्री जिनके गुण गावे ॥ जव जियरा. ॥२॥
जिनवर गुण वा निज स्वरूपको, एक रूप दरसावे,
निरमल सरधा धर्म दिढाई, ग्रह तन नेक अघावे ॥ जव जियरा. ॥३॥
परतें त्याग दान करतें जव, निजमें निज विरमावे,
मानकयों वड भाग खेल कर, आवागमन मिटावे ॥जव जियरा. ॥४॥

## १६२ ( होरी–राग–पूर्ववत् )

सुमति गृहे होरी मचाई, चतुर चित चेतन राई ॥ टेर ॥
ईतमें सुमति राधिका ठाडी चित चिदरायकनाई,
काल लब्धि यह ऋतु वसंतमें दंपती मिल विहसाई,
हरव अंग अंगन समाई ॥ सुमति० ॥ १ ॥
ज्ञान सलीलदृग केशररंग छिरकत मानु घन वरषाई,
राग गुलाल अवीर ऊडावत मुख मद छकनि छकाई,
बहुत भ्रमतपन बुझाई ॥ सुमति० ॥ २ ॥

भय तृज नृन्य कारणी नाचत, स्यात्पद सुर जत्र जाई,
गुरु उपदेश ताल मधुरि धुनि, होत श्रवण सुखदाई,
भलि विधि नीज गुणगाई, ॥ सुमति० ॥ ३ ॥

यह विधि होरी रचावत दंपत, सोभा वरणी न जाई,
विलखत क्रूर कुमति हेसो मूढनके चित भाई,
बहुत दुरगति दुखदाई, ॥ सुमति० ॥ ४ ॥

आज सुमति गृह आनंद मंगल बहु विधि होत वनाई,
मानक धन्य चतुर चेतन तिन, सुमति सुनी अपनाई,
भयो त्रिभुवनकोराई ॥ सुमति० ॥ ५ ॥



## १६३ [ होरी—राग—पूर्ववत् ]

या कहा आदत पिय तोरी, नित खेले कुमति संग होरी ॥ टेर ॥
कुमति क्रूर कुबला संग राच्यो, लाज सरम सब छोरी ॥ नित. ॥ १ ॥
राग द्वेष मय धूलि लगावें, नाचे ज्यौं चकडोरी,
मोह महा मद छाक छाककें, पायो दुख करोरी ॥ नित. ॥ २ ॥
तुच्छ विषय रंसगभर पिचकारी, कुमति कुतिय संग ढोरी,
जा प्रसंग दुखि भये फिर, भिति करत वर झ्योरी ॥ नित. ॥ ३ ॥
निज घरकी पिय सुध विसारकैं, परत पराई पौरी,
तीन लोकके ठाकुर कहियेतुं, सो विधि सबही बोरी ॥ नित. ॥ ४ ॥
वरज रही वरज्यो नहि मानत, ठानत हटत्र जोरी,
हट तज सुमति भज मानक, तो विलसो सिव गोरी ॥ नित. ॥ ५ ॥



## १६४ [ होरी आत्मापर--राग पूर्ववत् ]

शाम कैसी खेलत होरी, अचरज खुब बनोरी, कोई जन भेद लहोरी ॥टेर॥
तनरंग भूमिवनी अति सुंदर, वाल्न बाग लगोरी,
नाडी जहां अनेक गली शोभत, खेले तहां सांवरोरी,
संग वृषभान किशोरी ॥ शांम कैसी० ॥ १ ॥
पांच सखी मिल, पाच रंगभर देतवहोर वहोरी, राधिका लेकर डारे सांमपर,
सब तन दियो भिगोरी, कृष्ण मन मोद भयोरी ॥ शांम कैसी० ॥ २ ॥
होरीमे मोद मान कर शांमने राधिका भेष धरोरी, मिल सखियन संग फाग मचायो,
खेलत मगन भयोरी आप सूधी भूल गयोरी ॥ शांम कैसे० ॥ ३ ॥
खेलत खेलत जान न पायो, दीर्घ काल गयोरी, वन वन फिरत मिले
जब सतगुरु सखियन संग विछरोरी शांम ब्रह्मानंद मिलोरी ॥शांम कैसी.॥४॥

## १६५ (होरी आत्मापर--राग पूर्ववत्)

आयो वसंत सखीरी, मिल खेलीये होरी ॥ टेर ॥ आयो वसंत. ॥
परके भूल गई गृह काजन मनमे तापरयोरी,
जिन जिन खेली होरी शांमसंग तिन वड भाग लयोरी, ॥ आयो वसंत.॥ १॥
तज सब काज आज घरकेरें लाजको दूर धरोरी,
फागुनके दिन वितेजातहें फिर पीछे पछतोरी ॥ आयो वसंत. ॥ २॥
सतसंगति वृंदावन जाकर, शामको खोज करोरी,
मकर विचार जुगति वेरो जानन पावे वहोरी ॥ आयो वसंत.॥ ३ ॥
मन पचकारी पकड कर सुंदर ध्यानको रंग भरोरी,
प्रेम गुलाल मलो मुख उपर ब्रह्मानंद रसलोरी ॥ आयो वसंत. ॥ ४ ॥

---

१-आत्मा २-बुद्धि ३-हाम्मय ४-विषय

## १६६ (होरी आत्मापर--राग पूर्ववत्)

सखी मिल खेलो शांम संग होरी, आयो वसंत समोरी ।टेर॥ सखी.॥

मिल व्रज[1] नारी चली वृंदावन[2] मारग चूक गयोरी, मारग चूक गयोरी,

इत उत ढूंढत सोच करत मन, मिलत नहीं सांवरोरी ॥ सखी. ॥ १ ॥

ढूंढत ढूंढत थकित भई जब, नारद[3] आंन मिलोरी ॥ सखी. ॥ २ ॥

काहेको शौच करतहो ववरी, या दिश शांम गयोरी ॥ सखी. ॥ ३ ॥

देखत २ जात डगरमें मोहन पाय गयोरी

लंपट झपट कर चारी तर्फसें, मिलकर जापकडोरी ॥ सखी. ॥ ४ ॥

कोइ गुलाल मलत मुख ऊपर कोइ देत रंग बोरी,

कोइ लपट कटिकोपट[4] खेंचत, ब्रह्मानंद बरसोरी ॥ सखी. ॥ ५ ॥

### इति श्री सिद्धान्त शिरोमणौ प्रथम खण्डे
### प्होर्‍याभिधं षष्ठ प्रकरणम्.



१–जिज्ञासुजन, २–परमार्थ विषय, ३–सतगुरु, ४–अज्ञानका पडदा.



# अथ प्रकरण सातवा–व्याख्यान.



## १ (अथ अक्षय तृतीयापर आदिनाथ चरित्र.)



(राग–चलित)

आदि नृपपद धरी वरण रचना करी आदिहि संजम केवलिए
आदि त्रिभुवन पती दायक शुभ मती वंदत शाश्वति रंगरलीए १

दूहा.

नाभीराय मन मोहनी, मरु देव्या वरनार।
सरवारथ सिद्धथी चवी, आय लियो अवतार ॥ १ ॥

राग–चौपाई

उत्तरा पाढा चार कल्याण, अभीचमांही पहुतां निर्वाण।
परमानंददायक भगवान, पणमूं आदीश्वर जग भान ॥ १ ॥

दूहा.

सुख सेज्याये सोवतां, अर्ध निशा मोझार
मरुदेवी मन भावता, स्वप्न लह्या दश चार ॥ १ ॥

## (ढाल १ ली. राग–सुपनारी तथा उमादे भटयाणीकी.)

पहलडै सुपनैजी कांइ देख्यो वृषभ धड़कतो, गाजंतो गजराज, तीजे तो सुपनेजी खंधालो दीठो केहरी, श्री देवी सुभ साज ॥ १ ॥ आदीश्वर जयकारी हो, सुखकारी स्वप्न दिखाइया ॥ टेर ॥ पांचमे मालाहो सुविशाला कुसुम तणी भली, रसमें पूरण चन्द, सातमे दिनकर हो तम हरतो निर्मल ऊगतो, आठमे धूज महेंद ॥ आ० ॥२॥ नवमे तो निरख्यो मन हरख्यो, कुंभ सुहामणो, पद्म सरोवर सार, एकादशमे उदधि हो जल पूरण बहु परिवारसूं, देवयान सुखकार ॥ आ० ॥ ३ ॥ षोडश जातीहो बहु भांती राशज रत्नी, अग्नि शिखादी पंत, निरखी हरखे राणी हो चतुर्दश स्वप्न सुणावीया, फल दाखो मुज कंत ॥ आ० ४ ॥ सुखदायक जगनायक हो, मन भायक सुत तुम जनमस्यो, होसी मंगल माल, सुण राणी सुख पाईहो, हिव करती गर्भनी पालना, पूरण पहली ढाल ॥ आ० ५ ॥

### दूहा.

असित चतुर्थि आसाढकी, चवीया आदि जिनंद ।  
चैत असित अष्टमी दिने, जन्म्या त्रिजगानंद ॥ १ ॥  
आवी छप्पन कुमारका, शक्र आदि अधिकार ।  
जंबुद्वीप पन्नत्तीये, उच्छवनो विस्तार ॥ २ ॥

## ढाल २ (राग–दलालीकी देशी)

जिन जननीको आनंद निरखन, आवे शचिनको साथ  
करजोरी कहै धन्य हो माता, तें जायो जगनाथ ॥  
आज आनंद भयो भरत खेत्रमे धर्म दिवाकर प्रगट भयो ॥ टेर ॥ १ ॥

सीस नमावे जिनगुण गावे, भावे नृत्य करंत,
अनमिखने न भया जिन निरखन, तन मन धन विकसंत ॥ आ० ॥ २ ॥
सुरपति जगपति जननी प्रणमी, कहे धन्य हो तुम मात,
रतन कुक्ष धारणी धोरणी, महिमा कहियन जात ॥ आ० ॥ ३ ॥
धरणेंद्र वरसावे कंचन, रत्न अखंडित धार,
तिहूं लोक आनंद भयो है, मुख मुख जयजयकार ॥ आ० ॥ ४ ॥

## ( ढाल ३ राग—सिवाके नंदना. )

नाभजूके नंदन, जाऊं बलिहारी ॥ मरुदेव्या नंदन ॥ जा० ॥
तुम सिव सुखके दातार ॥ ना० ॥ टेर ॥
सुपन तणे अणुसारथी, ऋषभ दियो जिन नाम,
चंद्र कला जिम वाधतो, रूप महा अभिराम ॥ ना० ॥ १ ॥
सुरनारी कर कमलमे, मधुकर ज्यूं विचरंत,
रमण हसन चलने करी, माता मन मोहंत ॥ ना० ॥ २ ॥
घम घम वाजे घूगरा, ठम ठम ठुमके चाल
मेरे छंगन मंगना, राच रयो अति ख्याल ॥ ना० ॥ ३ ॥
कवहूं आंख अंजावतो, परहो छिटकी जाय,
त्यायोही फिर नावही, माता पकडे धाय ॥ ना० ॥ ४ ॥
तव रहै प्रभु रीसायके, तब कल कलिकराय,
युगलिक सुरनर मानवी, सबही रहे रिजाय ॥ ना० ॥ ५ ॥

दूहा.

क्रीड़ा करण पाणी ग्रहण, पुरि निवसन परिवार ॥
कला रचन आदिक सकल, आद चरित्र अधिकार ॥ १ ॥

राग—छप्पय.

प्रभू परण्या पद्म निदोय, सुमंगला ने सुनंदा,
सुनंदानेंनंद हुवानि नाणु अमंदा, सुमंगलानें एक टेक
अविचल बाहूबल, ब्राह्मी सुंदरि धीय सती,
सत्यवंती निरमल, पाटोधर श्री भर्तजी,
सो पुत्रांके माय, शालि वृक्ष परिवार त्यूं महिमा कहिय न जाय ॥१॥

चौपाई

बीस लाख पूरव परिमाण, कुमर पदे रहिया भगवान,
तरेसठ लाख पुरव रही राज, पाछे सान्या आतम काज ॥ १ ॥

ढाल ४ राग—बन्नाकी

हांजी प्रभु लोकांतिक सुर आवीया ॥ हां ॥ दे जिननें उपदेश ॥हां॥ अठारे कोडा कोडिनो ॥ हां ॥ मेटो अग्यान कलेश ॥ १ ॥ आदनाथजीनी शिविकाबनी अति सोहति ॥ टेर ॥ हां ॥ रत्नजडित रलियामणी ॥ हां ॥ चिहुं दिश लटके लूंब ॥ हां ॥ रत्नजडित आसन विचे ॥ हां ॥ सिरपर लटके झूंब ॥ आ. २ ॥ हां ॥ सुदर्शन नामें सिविका ॥ हां ॥ बैठा आद जिणंद ॥ हां ॥ भूषण सहु जिन तन धऱ्या ॥ हां ॥ साथे सुरनर वृंद ॥ आ० ३ ॥ हां ॥ इंद्र धरी प्रभु पालखी ॥ हां ॥ गीत नृत्य नहि अंत ॥ हां ॥ सिधारथ उद्यानमें ॥ हां ॥ आव्या श्री भगवंत ॥ आ० ४ ॥ हां ॥ चतुमुष्टी लोचन करी ॥ हां ॥ अशोक तरु तल साम ॥ हां ॥ चार सहस नृप संगसूं ॥ हां ॥ संजम लीनो स्वाम ॥ आ० ५ ॥

दूहा.

चेत वद अष्टमी दिने, बेलानो पचखाण ।
सुध ध्यान मन ध्यावतां, उपनो चोथो ग्यान ॥ १ ॥

कीयो विहार विनिता थकी, लारे बहु परिवार ॥
प्रभु वंदी घर आवीया, साले विरह अपार ॥ २ ॥

सोरठा.

मौन्य धरी महाराज, विचरे पुर बहु गाममे,
तोडन कर्म इलाज, सहै परिसह नाथजी ॥ ३ ॥

## [ ढाल ५ शुकृत कर ले रे मूंजी. ]

भिक्षा कारण श्री जग तारण घर घर गोचरि जावे, भोला जन मन भेद न समजे, ओर वस्तु ले आवे ॥ १ ॥ काइं कल्योजी ३ आदीश्वर स्वामीकां ॥ टेर ॥ जुगलिक नरनो वारो नेडो, किणहीन मांगी भिक्षा, केंम मुनीनें दानज दीजे, किणहीन देखी दिक्षा ॥ कां० ॥२॥ कन्या कंवारी अति सिणगारी भूषण सोहै भारी, ए प्रभु लीजे ढील न कीजे, मानो अरज हमारी ॥ कां० ३ ॥ गज सिणगारी हो दो भारी, गल रतननकी माला, ए प्रभु लीजे आप चढीजे ॥ कांई फिरो थे पाला ॥ कां० ४ ॥ हयवर मातो चाले तातो, रंगमे रातो नीको, रत्न जडित पलान सुहातो, लीजे मुज मन तीखो ॥ कां० ॥ ॥ ५ ॥ रथ वाहनी सिवका पीनस, जे चाहे ते लीजे जग नायक तुम अंतरजामी, पाला नही फिरीजे ॥ कां० ६ ॥ मुक्ताफल भर थाल विशालहि, प्रभुके सन्मुख आवे, कंचन रतन्न भाजन मन गमता, ल्यो तो मन सुख पावे ॥ कां० ७ ॥ भुजबंध कंठी एह अंगुठी, कणदोरो ने माला हार अर्द्धहार ए रूडा ल्यो, थिरमा ने दुसाला ॥ कां ॥ ॥ ८ ॥ फूल गुलाव केवडा ने चंपा, गूंथ २ नें ल्यावे पिण प्रभुजी मनमें नही वांछे, तव मनमें अकुलावे ॥ कां० ९ ॥ चारोली विदाम ने पिसता, श्रीफल ओर सुपारी, वरक लगावै बहु विध ल्यावै ॥

अरु बीडी पानारी ॥ कां० १० ॥ सचित अचितनो भेद न समजे, न मिल्यो शुद्ध अन पाणी ॥ च्यार हजार चेला चिंत चिंतै वावै करडी ताणी ॥ कां० ॥ ११ ॥ च्यार हजार चेला प्रभु गोडै, कर वाला कूका ॥ थे मुख नवि बोलो मून न खोलो ॥ म्हे मरांछां भूखा ॥ कां ॥ १२ ॥

॥ दूहा ॥

कछ महा कछ आद दे, लिंग अनेरो धार ॥
भूखां मरता भागीया, साधू चार हजार ॥ १ ॥
पूरवली अंतरायथी, वीता बारै मास ॥
हिवै पधार्‍या गजपुरे, काज करण श्रेयांश ॥ २ ॥
बाहूबलनो सुत सुखद, सोमप्रभ राजान ॥
तस सुत श्री श्रेयांश ए, युवराजा गुण खान ॥ ३ ॥

## ( ढाल ६–राग पणिहारी )

श्री श्रेयांश सुपनो लह्यो ॥ जग नायकजी ॥ लागो सुदर्शन काटहो ॥ सुख दायकजी ॥ मे निज हाथथी धोइयो ॥ ज० ॥ दूर कियो निर्धाट हो ॥ सु० ॥ १ ॥ टेर ॥ सोम प्रभ पुरपति लह्यो ॥ ज० ॥ सुभट करत संग्राम ॥ हो. ॥ वेर्‍यो मिल शत्रु घणा ॥ ज० ॥ कुमर सहाज दियो ताम ॥ हो. ॥ २ ॥ सुबुधि सेठ रवि कीरणने ॥ ज. ॥ भूमि पतन करंत ॥ हो. श्रेयांशे भुज बल करी ॥ ज० ॥ मंडल मांहि धरंत ॥ हो. ॥ ३ ॥ तीनूं मिल नृपनी सभा ॥ ज० ॥ कीयो एह निदान ॥ हो. ॥ कुमरजी श्रेयांशजी ॥ ज० ॥ लहिसैं लाभ महान ॥ हो. ॥ ४ ॥ इतरै भमता गोचरी ॥ ज. ॥ आय गया जिनराय ॥ हो. ॥ श्रेयांश देख गवाक्षथी ॥ ज० ॥ चित आनंदित थाय ॥ हो. ॥ ५ ॥

॥ दूहा ॥

जाती समरण ग्यान तद, उपजीयो सुखकार ॥
नव भवना संबंधनो, जाण लीयो अधिकार ॥ १ ॥

## [ढाल ७--राग जीलानी.]

स्वामी ललितांगज देव हुवारिध भारीजी ॥ सुखकारी जिनराज ॥ स्वा. ॥ स्वयंप्रभा मेंहूती प्रभुनी प्यारिजी ॥ जि० ॥ स्वामी वज्र जंघ भूपमें श्रीमति राणीजी ॥ सु. २ ॥ तीजे भवमें युगल युगल निजाणीजी ॥ जि० ॥ १ ॥ सुधर्म स्वर्गमे मित्र तणो पद पाया हो ॥ सु० २ ॥ पंचम भव प्रभु आनंद वैद्य कहायाजी ॥ जि० ॥ सेठ पुत्रमें केशव नाम धरायोजी ॥ सु० २ ॥ रसमें भव अच्युत मित्रपणो मन भायोजी ॥ जि० ॥ २ ॥ सामी सप्तम भवमे वज्रनाभ नर देवाजी ॥ सु. २ ॥ भूप तणो सुत सारथी व्है करि सेवाजी ॥ जि० ॥ अष्टम भवमें परम अनूत्तर वासीजी ॥ सु. २ ॥ नवमे भवमे हुवा ऋपभ सुविलासीजी ॥ जि० ॥ ३ ॥ में पिण प्रभुको पर पोतो कहिवायोजी ॥ सु. २ ॥ नाम श्रेयांशए देख दर्श सुख पायोजी ॥ जि० ॥ गोखथी उतरी चरणे सीस नमायोजी ॥ सु. २ ॥ फली मनोरथ माल सफल दिन आयोजी ॥ जि० ॥ ४ ॥

॥ दूहा ॥

गोख थकी उतर तदा, प्रणमें प्रभुना पाय ।
तीन प्रदक्षणा देयनें, आण्या निज घर माय ॥ १ ॥
इखु रस घट भेट नृप, आण्या जन तिण वार ।
करै विनती स्तवन युता, श्री श्रेयांसकुमार ॥ २ ॥

## ( ढाल ८—राग मरहटी लावणी )

तूं पुरुषोत्तम त्रिजग उत्तम तूंहि विधाता सुखदाता । सब जग ज्ञाता सबको ग्याता ॥ तव गुण पार नही पाता ॥ टेर ॥ तूंही बुध तूंही सुध निरंजन तूं शंकर ईश्वर धाता, तूंहिज विष्णु तूं जग जिष्णूं, तूं चतुरानन विधाता ॥ तूं० ॥ १ ॥ तूं सुख करता सब दुख हरता, तूं शिव भर्ता शिवगामी ॥ तूं अविकारी महिमा भारी, जग वच्छल अंतरजामी ॥ तूं० ॥ २ ॥ तूं मन मोहन तूं जग सोहन । कोहन मोहन नवि माया, नहि तुज लोहन सब जग थोहन द्रोहन रंचन शिव राया ॥ तूं० ॥ ३ ॥ करुणा कीजे मेहर धरीजे । इक्षुरस हमपें लीजे । लाभ ए दीजे हम मन रीझे । जगजीवन पावन कीजे ॥ तूं० ॥ ४ ॥

॥ दूहा ॥ कवि चतुराई.

दाहिन कर बोल्योतिसै । करुणा निधि अवधार ॥
मुज कर भोजन लीजीए । मै तुम आग्याकार ॥ १ ॥

॥ कवत ॥ सवइया २३

बालपनेही तें सेव धरो चित्त । अंगुष्ठ तें अमी पान करायो ॥
इक्षु ग्रहे हीतें वंश चल्यो । तुम तिलक कीयो जब राज दिरायो ॥
भरतादि निज नंदनकूं । अरुमे रेही शुभ लंछन सुखदायो ॥
भोजन पूजन सम्मन दानन । लोचनमें फिर आडोही आयो ॥ १ ॥

॥ वामकर उक्तः दोहा ॥

रेरे नीच निठुर निलज । वृथा धरै अभिमान ॥
आपहि आपो वखानता । होवत नही महान ॥ १ ॥

आद थकी मेला वस्या । छानो नही गिमार ॥
मार्पे गुन मोसालको । करतन लजत लिगार ॥ २ ॥

॥ सवइया २३ ॥

ढालकूं राख वचावत स्वामीकूं चाप धरूं अरु वीर तापाऊं ।
अंकनको गिनवो हमतें अरु वामेही गर्दभ काज कराऊं ॥
वामेही पास सोये सुख पावत । भोजन करत मे माखी उडाऊं ।
व्याहन भोजन रहत अकेलो चोर जुवारी कितें गुण गाऊं ॥ २ ॥

॥ दूहा ॥

करत विवादहि करवींहूं । निज २ गुरूता मान ॥
मानूं याते वर्ष लग । भूख मरे भगवान ॥ १ ॥
कहे श्रेयांश कृपा करो । द्यो अवद्रोह मिटाय ॥
होय भले अवलीजीए । मुज मन वंछित थाय ॥ २ ॥



## [ ढाल ९—ख्यालकी ]

ऋषभ जिनेसर कीयो पारणो । मांरी रस सेलडी ॥ म. टेर ॥ घडा एकसो आठ सेलडी । रस भरीया छैनीका ॥ दान दीयो श्रेयांश कुमरजी । मांडलीया प्रभुनूं काजी ॥ मां० ॥ १ ॥ देव वजावे दुंदुभी सने । सोनइयानी विरपा ।कीयो पारणो आद जिनेसर । मिटी भूख नें तिरखाजी ॥ मां० ॥ २ ॥ ऋद्धि सिद्धि कारज मनो कामना । घर २ मंगलाचार ॥ दुनिया हरख वधामणा ॥ मारैं आखातीज तिंवारजी ॥ मा० ॥३॥ संकट काटो विपत विडारो । राखो हमारी लाज । नानूराम करजोडी कहता । ऋषभदेव महाराजजी ॥ मां० ॥ ४ ॥

॥ छप्पय ॥

वरस सहस्र छदमस्थ । रह्या जिन त्रिभुवन भूषण । मास फाल्गुन असित पक्ष ग्यारस निरदूषन । प्रात समय महाराज सकड मुख नाम उद्यानही । निगोध वृक्ष तल नाथ धर्‍यो जब तूरिय ध्यानहि । अष्ट भक्त तपनें विषै उपनो पंचम ग्यान । अव परिवार बखान हूं । सूनो मन निश्चल आन ॥ १ ॥ चऊरासी गणसार चउरासी गणधर कहिये । मुनि चउरासि हजार । लाख तिहूं समणी लहिये । श्रेयांश प्रमुख तीन लाख अरु पांच हजारहि । श्रावक उत्तम जान व्रत द्वादश शुध धारही । सुभद्रा आदे करी श्रावकणी परिवार । पांच लाख अरु उपरै कही चोपन हजार ॥ २ ॥ संहस चार शत सात पचास मुनि पुरवधारी । अवधिग्यानी नव सहस्र केवली वीस हजारी । वैक्रयी वीस हजार शतही षट उपर जानो । विपुल मतिवारे हजार सार्द्ध शत षटहि प्रमाणो । एताही वादी मुनिए अनुत्तरोपपाती जान । संहस बावीस षट् सत भला प्रणमूं गुण मणि खांण ॥३॥

चंद्रायणो

माघ मास पक्ष असित तिथी तेंरस दिने । गिर अष्टापद शिखर स्वाम पद्मासने ॥ षट् उपवास संथार प्रातःसमय सही ॥ अरिहां ॥ दश सहस्र मुनी साथ नाथ शिव गति लही ॥ ४ ॥

## ॥ अथ घनकी चाल ॥

जपो तुम नाभिनंद भगवान । नाम तें होय जावें कल्याण । प्रभूकी महिमा है असमान ॥ धरो तुम उजल चित्तसें ध्यान । जिनुसे खुलेगी सुखकी खान । वचन एक रखीजे परमाण । प्रभूकूं एक चित्त ध्यावें । आपदा जडहीतें जावैजी ॥ १ ॥ जपो तुम मरुदेव्याके नंद । जिनुसें

होय जावे आनंद । जाय टरे कर्मनके सब फंद । प्रगट होय जावे सुखके कंद । छोरद्यो जूठा ए जग धंध । खुलेगी निज गुणकी मकरंद सीख ए मेरी सुन लीजे । जिनेंदका जाप सदा कीजेजी ॥ २ ॥
नगीनें नगर वीच आया । बसें जिहां जिन धर्मी भाया ॥ अक्षय तृत्तीयाका दिन पाया । जवि ए जिनके गुण गाया । सुनतही ज्ञान हुलसाया । मंदमती मनमें सुर जाया । चरित्र ए रेखराजजी गावे । प्रभु गुण भव्यने मन भावेजी ॥ ३ ॥

इति अक्षय तृतीया व्याख्यान.

## ॥ २ छन्द ॥

श्री ऋषभ जिणेसर जगत सिरे । सुरनर सम भर तूं एण अरे
हित सागर नागर विघ्न हरे । इम दास सदा तुज आस धरे ॥ १ ॥
अही अग्नि उदक भय हेल हटे । अरि करि हरि रोग निरोग मिटे ।
जिण जाप किया संताप कटे । तिण ऋषभ २ सहु लोक रटे ॥ २ ॥
विकराल अकाल जिम काल धसे । जणवीहै मुखदोइ जीहलसे ।
विषहर आसी विषके मडसे । तुज चरण कमल चित जासबसे ॥ ३ ॥
गिरि गहन सघन बन जन न मिले । बहु सावज साच पिसाच छले ।
घस वंस दावानल प्रवल वले । प्रभु समरण संकट तेह टले ॥ ४ ॥
दरियो भरियो जन देखि डरे । फिर गिर सम मगर अनेक फिरे ।
उछले जल जोर जिहाज भरे । तो बिन कुण तेहथी सहाय करे ॥ ५ ॥
सूरा पूरा खग हाथ गहै । कायर वाशु जिम धूज रहै ॥ धडके धड रुधिर प्रवाह वहै ॥ प्रभु पछतिहांजइलछल है ॥ ६ ॥
परतख गिरिपर ईं उंचपणे । ए रावण जिम घर इंद्र तणे । कुंजर मद झर बहु लोक हणे । तुज सेवक गज अज जेम गिणे ॥ ७ ॥
झाड्स नाहर जे निज जंपे । आपड चापड गयगड कंपे । नख-

भर मोती घर २ भंजे । जनते जिनते मृगपति गंजे ॥ ८ ॥ बंध पडीयो रोह रुडीयो छूटे । बेडी पिण घण नेडी तूटे । हथ कडियां पाय जडीयां छूटे । प्रभु नाम लीया लीला लूंटे ॥ ९ ॥ जसु अंगज लोदर संगनमे । प्रतिकूल सदा सिर शूल खमे । अति कुष्ट गती अति दुष्ट समे । प्रभु व्याधि उपाधि असाधि गमे ॥ १० ॥ धन धान्य निधान घणी संपे । चतुरंग चमू घर २ चंपे केविसुणवाकहीये कंपे । जो नेह धरी निज जन जंपे ॥ ११ ॥ बहु चाकर वृंद चलै केडै । नरपति पिण अति हित कर तेडै । जिणरै समरथ साहिव-नेडै । तीन भवनमें तस कुण छेडै ॥ १२ ॥ गज गामिनी भामिनी भाग भरी । अति रूप निरूपम जानपरी । जिण देव खरी मुज सेव-करी । तिणरे घर धरणी सतीसखरी ॥ १३ ॥ बिलसे जग भोग जिसा भावे । सुखकंद दोगंधक सुरदावे । परभव पिण अति शुद्ध गति पावे । धन नाभ नृपत सुत जे ध्यावे ॥ १४ ॥ तुज सुजस करी त्रिभुवन छायो । तूं आगम निगम आगम गायो । षट् दरसण पिण तूंहिज ध्यायो । इम जान सुजान शरण आयो ॥ १५ ॥ अति दीन दयाल कृपाल इसो नहि नायक लायक राज जिसो । जिनराज अवरसूं काज किसो । निरखो मुनि जर भर दास दीसो ॥ १६ ॥ जिणसे सतणे फण सहस्र सही । फण २ वलि दोय २ जीहलही । गुण छेहन पावै तेह अही मुख एक सकूं मे केम कही ॥ १७ ॥ गु-छराती लूंका गछ धणी । सिवपाट दिपे सिंघराज गणी । तसु सील कृपाल ये हित भणी । किर्ति ए इम मुनि कृष्ण भणी ॥ १८ ॥

इति ऋषभप्रभु छन्द.



## ३ [ अथ खंदक षट्‌विंशो--राग चंद्रगुप्त राजा सुनो. ]

सावत्थी नगरी वसे । कात्यायनी खंदक नामरे । परिव्राजक पंडित महा । ज्ञाता मृदु परिणामरे ॥ १ ॥ मन वसीयोजी महावीरमें ॥ टेर ॥ वेसालिक श्रावक भलो, वसे पिंगल निर्ग्रंथरे, पूछे आय खंदक भणी । लोक सांत अनंतरे ॥ म० ॥ २ ॥ जीव सिद्धि अरु सिद्धजी, सांत अनंत बतायरे, हानि वृद्धि संसारनी, कवन मरनथी थायरे ॥ म० ॥ ३ ॥ पांचही प्रश्न पूछतां, शंकित कखितहोयरे,पुनः पुनः पिंगल पूछीयो । नांदे उत्तर कोयरे ॥ म० ॥ ४ ॥ मून करी जव मुनी गयो । खंदक मन दिलगीररे, इतरे निमुणि पधारीया क- यंगलाये वीररै ॥ म० ॥ ५ ॥ जातां जन देखी हर्षीयो । फलिया वंछित आजरे । भ्रमर तिमिर हरवारवी । पूछूं जई जिनराजरे ॥ म० ॥ ६ ॥ वंदन नमन विधी करी । प्रश्न अर्थ सहेतुरे चिंतवी आश्रम जइ लीया उपकर्ण चवदे समेतुरे ॥ म० ॥ ७ ॥ आवै अति उमंगसूं । जिन गोयमनें भाखेरे । पूर्व संगति ताहरो । मिलसीधर अवि लाखेरे ॥ म० ॥ ८ ॥ पूछें कुण किन कारणे । मिलसी किति यक वाररे । जिन कहे खंदक आवीयो। दाख्यो सर्व विचाररे ॥ म० ॥ ॥ ९ ॥ अद्यैव मिलसी जिन कहै । पूछै बलीगणधाररे । प्रभु संजम ग्रहि वाके नही । हंताहुसी अणगाररे ॥ म० ॥ १० ॥ इतरे निकटज आवीयो । गोतम सनमुख जायरे । द्रव्य निक्षेपस रागथी । वाजिन ज्ञान दिपायरे ॥ म० ॥ ११ ॥ खंदक भलाही तूं आवियो । वचन सराग प्रकाशरे । पिंगल प्रसन पूछियां ।नायां आयो विमासरे ॥ म० ॥ ॥ १२ ॥ सांची छैकए वारता हंता सत्य निसंदेहरे । किम जाणीं मुज मन तणी । कहै वीर वचनथी ए हरे ॥ म० ॥ १३ ॥ धरमा चारज माहरा, सववेता जगनाथरे। कहै खंदकतसुं वंदवा । चालुं तां-

हरी सांथरे ॥ म० ॥ १४ ॥ जथा सुख जेजकरोमती । आवै गोतम संगरे । देख्यो दिदारज वीरनो उपज्यों उत्कृष्ट उमंगरे ॥ म० ॥ ॥ १५ ॥ वियटभोजी वीरजी । अविभूषित सोभायरे शुभ पुदगल सहु लोकनां । लागा जिनतन आयरे ॥ म० ॥ १६ ॥ दोष रहित सब गुण भऱ्या । समता सिंधु जिनेंदरे दोषसिंधु अन्य देव है । कहां खद्योत दिनेंदरे ॥ म० ॥ १७ ॥ विधिपूर्वक वंदन करी । कथी जिन गोयम जेमरे । मनगत भाव बतावीयो । उपज्यो पूरण पेमरे ॥ म० ॥ १८ ॥ अमृत ध्वनि जिन दाखवै । प्रश्नोत्तर विस्ताररे । लोक जीव सिद्धि सिद्धजी । द्रव्यादि चतुः प्रकाररे ॥ म० ॥ १९ ॥ द्रव्य क्षेत्रथी सांत है काल भावथी है अनंतरे । बाल पंडित द्विभेदथी । मरण कहैं भगवंतरे ॥ म० ॥ २० ॥ चलितादि द्वादश बालना । मरनथी भ्रमण संसाररे। पंडित द्विभेदें करी । जीव लहे भव पाररे॥ म० ॥ २१ ॥ एम सुणी प्रति बुद्धियों । कहै दाखो जिन धर्मरे । निसुणी मन वयरागीयो । मिट गयो मिथ्या भ्रमरे ॥ म० ॥ २२ ॥ संजम ग्रही शुद्ध भावसूं । भणिया अंग इग्यांररे । प्रतिमा गुणरत्न संवछरे । तप कीयो विविध प्रकाररे ॥ म० ॥ २३ ॥ थांकी शक्ती शरीरनी । धन्ना जेम शरीररे । आज्ञा लही अनसन कीयो । वैभारगिर परधीररे ॥ म० ॥ २४ ॥ दीक्षा द्वादश वर्षकी । अनसन मास प्रमाणरे । उत्कृष्टायु स्वर्ग बारमे चवि विदेहैं निरवानरे ॥ म० ॥ २५ ॥ पंचमांग दूजा शतकमे । आदि उद्देशानुसाररे । ढाल करी खाचरो दमें । खंदकनो अधिकाररे ॥ म० ॥ २६ ॥ कलश ॥ पूज्य श्री कनीरामजीको चरणकज[1] सेवक सदा । कहै कीर्तन खंदक मुनिकी । सुनतही लहे संपदा ॥ वेद भू अंक शिवही संवत् असित नवमी असाढमें वार मंगल करन मंगल सुनत श्रोता मन गमे ॥ १ ॥

इति खंदक षड्विंशी.

---

1—खेमराज.

## ४ (अथ फाटका निषेध.)

॥ दोहा ॥

अहो एह कलियुग विषे, तज्या सकल व्यापार ॥
मेहलीला मरु फाटको, इनहीको अधिकार ॥ १ ॥
सधन थकी निरधन हुवे, स्ववस पर आधीन ॥
सन्नीपात किसी दशा, भये दीन परवीन ॥ २ ॥

(ढाल एक)

सुणियोरे बाबू० ए देशी ॥ सुणियो नरस्याणा मतिय करो तुम फाटका, घरकार होय न घाटका । देवे छे सतगुरु चाटका ॥ सु०॥ मत पिवै जहेर भर बाटका, ख्याल बना है जाटका ॥ सु० ॥ टेर. ॥ आरत ध्यान रहै नित मनमें, धर्म ध्यान नहि सूजे, जोको मिलै अलिया गलियामे, प्रथम भावकी बूजेरे ॥ सु० १ ॥ अब कै भैया तेजी भारी सुण जीव होय गयो राजी, घरमे आय कहै सुन प्यारी। करो रसोई ताजीरे ॥ सु० २ ॥ कंचनमई करायूं बाजू करसूं पीरी जर्द, भूषण सर्व भांतका भारी । तो जाणी ज्यो मर्दरे ॥ सु. ॥ ॥ ३ ॥ भांगा घोटे तार जमावे, बाजारा विच जावे, इतराहीमे मंदीहाली, छाने डुसक्या खावेरे ॥ सु० ४ ॥ देख कामिनी बोले कंता । दीसै वदन उदासी । बोल्यो सटक खोलदे गेणा, नही तो खाऊं फासीरे ॥ सु. ५ ॥ बोली त्रिया पहला मे वरज्या, चंगो नहि ए चालो, गहणो सर्व सासूका कर को, इणकी वाट न नालोरे ॥ सु० ॥ ६ ॥ नैन लाल कर बोल्यो त्रडकी, खोले छे के नाई, थाग वापको नही छे गहणो, तूंजकठासूं ल्याइरे ॥ सु० ७॥ जो मुजसे तूं करै जिंदगी, तो कूवै पड जाऊं. हाथ जोड बोल्यो सुण प्यारी,

बेगो एह छोडाऊंरे ॥ सु० ८ ॥ ज्यूं त्यूं छली चालियो छांनै, अब वोहरापें आवे, दूणो द्रव्य व्याज अरु दूणो, काटो लार लगावेरे ॥ सु० ९ ॥ इते सुणी वन्द आव्यो अबधू, नेन पलक नही खोले, फरक अंक उनसे नहि छाना, जो कुछ बचन ज बोलेरे ॥ सु० ॥ ॥ १० ॥ लटका कर कर करे डंडोता, जो कुछ बात बतावै, जावै बजार पेडा ले आवे, गांजा चडस पिलावेरे ॥ सु० ११ ॥ पलक खोल कहै सुनरे बच्चा । माई शक्ति हुकुम सुनाया, इतना फरक धर कमती रख्खे, फिरतो अलख जगायारे ॥ सु० १२ ॥ जाजा कही सिख जब दीनी, किनकूं नही सुनादो, आय सदन धन सब सूंचायो, वावो कर गयो बावोरे ॥ सु० १३ ॥ मुल्ला फकीर ज्योतिषी जिंदा, भाव भैरूंका गावे, अक्कलबंध सबहीकूं धोखे, फिर दलिद्र जोग नहि जावैरे ॥ सु० १४ ॥ इनभव एह फजीति होवे, परभवमें दुख पावे, तो पिण भोले नर नहि समजे, अंदर ज्ञान न आवेरे ॥ सु० १५ ॥ साल बयाल उगणीसेकाती, चवदश चोमासि चारू, नवेनगर हलुकरमि हितकूं, बदी ढाल एवारूरे ॥ सु० १६ ॥ रेखराजजी कहै सदा सुख चावो, तो इणनें छिटकावो, लाभ हान करमां अनुसारे, धर्म ध्यान लय ल्यावोरे ॥ सु० १७ ॥

इति फाटका निषेध.



## ५ (अथ दीपमालिकापर महावीर स्वामिनो जन्म कल्याण.)

दोहा.

कुंडनपुरवर अवतर्या, सिद्धारथ महाराय ॥
रत्नकूख तसल्लासनी, प्रगट हूवा जिन आय ॥ १ ॥

छपन दिसा कुमारिका, नमी मात उमंग ।
नृत्य गीत करवा भणी, आंणि हिये उमंग ॥२॥

## ॥ढाल १ ली--राग चलत.॥

ताल मृदंग रंग चंग वाजे, मादल भेरीनै वंसरी, वीणा तूणा ढोल वाजे, धऊ ३ करत धऊंसरि॥१॥ ढंकण ताल कंसाल तलीया, काख वाजित्र कीकरी ॥ संख घंटा वंश वाजे ॥ खुरमुहीनें पुरपुररी ॥ २ ॥ रणसिंघो रणतूर वाजे ॥ मेरु कंड उडंवरी ॥ सुरणाइ सुरनाद वाजे ॥ मंजरीनें खंजरी ॥ ३ ॥आरवी अरवाण वाजे ॥ रणक वाजा झल्लरी ॥ सतारो ने तूंव वीगा ॥ तंदुरो हुल्हालरी ॥ ४ ॥ सारंगी रवाव वाजे ॥ खंभायचोनें रणतुरी॥ नोवत वाजा घोर वाजे ॥ वाजानो अति सुर करी ॥ ५ ॥ झणणथी झणकार हुवे ॥ तणण वीणा तंतरी ॥ वाजा नें झणकार थांहे ॥ मधूर मधुर सुर वंसरी ॥६॥

दोहा.

गीत विनोद करे घणा, रूप अनूपम सार ॥
अचरिज पामें देखतां, नाटिकना झिणकार ॥१॥

## ॥ ढाल--तेहिज. ॥

ककैक सकत, खखैख मकित गगै ग्रूंमर देतरी ॥ घघै वाजा घोर वाजै, फिर २ फेरी लेतरी॥१॥ नने नाचत कुमर२ कुमरी, चचे अति चूं पेकरी ॥ जजे अतिही जोत दीपै, सोमे अति रूपे करी ॥२॥ जजे अति जणकार करती, नने नाटिक सुंदरी, टटै टपके झिमक झिमके, ठठे ठाव पुरंदरी ॥३ ॥ डडे डंवर अति भारी, ढढे ढणकत झामरी, रणणा टरणकार करती, तता थइ २ करवरी ॥ ४॥

थयेथिरसू नाच करतां, दद्दे ताली देकरी॥ धधे धरती हेतधरसू, नने फेरी लेतरी ॥ ५ ॥ पपे पल २ फरू फीर, ववे वांहस वारती ममे मोटी राग कर २, कोयल शब्द सुणावती ॥ ६ ॥ जजे जपती नाम प्रभुको, ररे रामतमैरमे ॥ लले लयावे रूप नव २ देख मन सहूके गमे ॥ ७ ॥

## ॥ ढाल २ जी. ॥

धन तसलादे तो ॥ भगो हे, धन कुल धन अवतारो ॥ धन कूंष तुमारी ॥ देवंगणा मिल इम कहे हैं ॥ गांवे मंगल दो चारो ॥धन० ॥ १ ॥ पूर्व पुण्य कीधा घणा है ॥ तैं जायो तिलोकीरो नाथ ॥ ध० ॥ रतन कूखतें ऊर धर्यो है ॥ जग तारण जगनाथ ॥ ध०॥ ॥ २ ॥ देइ प्रदक्षिणा भावसुं हे ॥ देव्यां वैठी आंगणमायो ॥ ध० ॥ मधुर २ स्वर गावती है ॥ वले ढोले सीतल वायो ॥ ध० ॥ ३ ॥ महा पुण्यवंत तूं सही है । धनकूंख रतनारी खांग ॥ ध० ॥ दरसण दीठो ताहरो हे ॥ थाये कोड कल्याण हे ॥ ध० ॥ ४ ॥ धन माता मोटी सती है ॥ पुत्रपदार्थ एह ॥ ध० ॥ एक सहस्र आठ लक्षण धणो हे ॥ वालक सोवन वरणी देह ॥ ध० ॥ ५ ॥

## ॥ ढाल ३ री–राग अंबलारो वाडो बनडी. ॥

कीरत वधारी हे माता जगतमें आरी ॥ मुरत थारी हे वारी मैं वलिहारी हे माता ॥ तूं पुण्यवंत मोटी ॥ १ ॥ पुत्र रतन जायो जग जस पायो ॥ देव इंद्राणी मिल मंगल गायो हे माता ॥ तु० ॥ २ ॥ माताने भावे जेहना मंगल गावे ॥ हर्ष वधावे इंद्र तुम गुण गावे हे माता ॥ तु० ॥ ३ ॥ मधुरीतो २ देव्या वोले छे वाणी ॥ राजा सिद्धारथ घर, तिसलादे राणी हे माता ॥ तू० ॥ ४ ॥ प्रभुजीनी माता हे रयण कुख धारिणी ॥ वैकुंठ वासो ताहरी मोटी करणी हे माता ॥ तूं० ॥ ५ ॥

## ॥ ढाल ४ थी–राग तेल चढी मृगानेणी हो. ॥

दान सुपात्र दीधो हे ॥ तिसलादे राणी ॥ सेव्यां केइसा धरसाल जीवदया दिल आंणी हे ॥ ति० ॥ तो घर मंगल माल ॥ १ ॥ सील सदा तें समगत धारी हो ॥ ति० ॥ कीधा केइ व्रत रसाल ॥ तप्पतप्पा केइरूडा हे ॥ ति० ॥ तोडया केइ कर्मना जाल ॥ २॥ भाव भगत सतगुरनी हे ॥ ति० ॥ सुणिया केइ ज्ञान रसाल ॥ व्रत वारे तें पाल्या हे ॥ गति० ॥ अतिचार सहु टाल ॥ ३ ॥ इंद्र आवीने गुण गावे हे ॥ ति० ॥ जोडी वळे दोनूंही हाथ ॥ रतन कुक्ष धर मोटी हे ॥ ति० ॥ जन्म्या श्री जगनाथ ॥ ४ ॥



## ॥ ढाल ५ वी–राग वाडी तो खुली ला० ॥

हिवै माता नो पोढे पारंग महिल मैहे ॥ सेज्या तो अति सुख आल हे माता ॥ पुण्यवंत जस जग ताहिरै ॥ माता जायो तैं पुण्यवंत वाल हे माता ॥ पुत्र रतन तें जनमियो ॥ १ ॥ सुख करता त्रिहुं लोकमे, पुण्य पोर सै जाण हे माता ॥ सर्व लक्षण कर सोभतो, अपनो गर्भमे आण हे ॥ माता पु० २ ॥ माता अवर नाही काइ तो जिसी ॥ र्इण स्वर्ग मृत्यु पाताल हे माता ॥ इंद्र नरेंद्र सहुथी वडो ॥ ए छे नाथ त्रिलोकी वाल हे माता ॥ पु० ३ ॥ मुक्ति मारग देखाडसी ॥ दुखियाने सुख आधार हे माता ॥ रोग ने सोग निवारिसी ॥ भव देसी पार उतार हे ॥ माता ॥ पु० ४ ॥ माता धीरज मोटी ताहरी ॥ आयो धीरज पुरुष अवतार हे० ॥ प्रभुजी तूठा आप क्षमा करे ॥ मेटा सिवपुरना दातार हे० ॥ पु० ५ ॥



## ॥ ढाल ६--राग काफी ॥

सोहमसुरपतमन इम चिंतवै ॥ हिरण गमेखी बुलाऊंरे ॥ प्र-भुजीरो जन्म भयो हे ॥ जिन मुख निरखण जाऊंरे ॥ १ ॥ जांणवि मांण वणाय मनोहर ॥ घंट सुघंट बजावुंरे ॥ प्र० २ ॥ संपत स-हित निरखण माता मुख ॥ चरणे सीस नमाउंरे ॥ प्र० ३ ॥ अपछर सर्व लगी एक ओले ॥ निरख हरख सुख पाऊं रे ॥ प्र० ४ ॥ छ

## ॥ ढाल ७--राग झाझना गीतनीः ॥

पडि वंधो धर पास ॥ माता अंकथी लियैरेहां ॥ पंच रूप कर संच ॥ सिखर पर आविया हां ॥ १ ॥ मिलिया चोसठ इंद ॥ अति उछव करे हां ॥ अठ सहस्र चोसट कलस जलसूं ॥ भरेरेहां ॥ २ ॥ ढाले श्री जिन सीस, नाटक नव २ रमेरेहां ॥ कर २ राग छतिस । सहूनै मन गमेरेहां ॥ ३ ॥ शक्र वृषभ कर रूप ॥ उछव करै मन रलीरेहां ॥ लाया जननी पास ॥ आस पूगी भलीरेहां ॥ ४ ॥

॥ दूहा ॥

वस्त्र जोडो कुंडल जुगल । कोड वत्तिस सोवन्न ॥
हुकम थकी उसके अमर । भरै भंडार रतन ॥ १ ॥
नंदीश्वर सगला अमर । मोछव करै अपार ॥
दीदी वधाइ नृप भणी । घर २ मंगलाचार ॥ २ ॥

## ॥ ढाल ८--राग हिरणी जव चरे ॥

धन सिद्धारथ राजवी ॥ ललना ॥ ललाहो धन तसलादेजी नार ॥ जिनवर जनमिया ॥ ललना ॥ ओछव मोछव करे घणा ॥ ॥ ललना ॥ वोलाव्यो सहु परिवार ॥ जिन ॥ १ ॥ करे दसोटण भावसूं ॥ ललना ॥ भोजन विविध प्रकारे ॥ जिनवर

## अथ दसोटण भाषा.

मांडयो उत्तंग तोरण मांडवो ॥ तेतो नीपजाव्यो तुरत नवौ ॥ वली वैसिवानै आंगणो ॥ तेतो नील रतन तणौ ॥ सगासणीजा घरे आया ॥ सिद्धार्थराजानें मन भाया ॥ सखरा मांड्या आसण ॥ वैसता किसी विमासण ॥ आंगे मूकी सोनानी आडणी ॥ ते किम जायै छांडणी ॥ ऊपरि सोनाना थाल ॥ अत्यंत घणुं विसाल ॥ विचमे चउसटि वाटकी । लिगार नही जाति काटकी ॥ गंगोदक दीधा ॥ थालक चोलाने हाथ पवित्र कीधा ॥ सगली पांती बैठी ॥ तितरै परूसण हारी पैठी ॥ ते केहवी छे ॥ सोले श्रृंगार सज्या ॥ वीजां काम तज्या ॥ हाथनी रूडी ॥ विहुं वांहे खलके चूडी ॥ लघु लाघवी कला ॥ मन कीधा मोकला ॥ चित्तनी उदार ॥ अति घणुं दातार ॥ दौलतरी हाथ ॥ परमेसर देजे तेहनो साथ ॥ धसमसती आवी ॥ सगलानें मन भावी ॥ पहिली फलहली परूसे ॥ सगला नाही याहिसे ॥ पाका आंवानी कातली ॥ ते बूरा खांडसूं भरी वली पातली ॥ पाका केला ॥ ते वली खांडसु कीधा भेला ॥ सरवरा करणा ॥ ते वली पीला वरणा ॥ नील्या नारंगा ॥ रगै दीसता सुरंगा ॥ नी कोयली रायण ॥ परूसी भायणि ॥ दाडिम कुली ॥ खांतां पूजैरली ॥ निमजानें अखोड ॥ खातां पूजै कोड ॥ दाख नें विदाम ॥ केई कागदी अनेकेईस्याम ॥ सीलेमी खारक ने खिजूर ॥ ते पिण परूस्या भरपूर ॥ नालेरनी गरी ॥ ते मालवी गुलसुं भरी ॥ नींवु खाटा नें मीठा ॥ एहवा कदे न दीठा ॥ चारोलीनें पिसता लोक जीमैं हसता ॥ वली सेलडीने सदाफल ॥ ते पिण परूस्या परिघल । हिवै पकवान आणै ॥ ते केहवा वखाणै ॥ सतपुडा खाजा ॥ तुरत ना कीधा ताजा ॥ सदलानें साड्या ॥ मोटा जाजे मासादना छाजा ॥ पछै

परूस्या लाडू ॥ जाणे नान्हा गाडू ॥ कुण २ ते नाम ॥ जीमता मन रहे ठाम ॥ मोतिया लाडू ॥ दालिया लाडू ॥ सेविया लाडू ॥ कीटीरा लाडू ॥ नांदोलिरा लाडू ॥ तिलना लाडू ॥ मगरीया लाडू ॥ जगरिया लाडू ॥ सिंह केसरीया लाडू ॥ वली बीज्या आण्या पकवान ॥ जीमतां वाधइं मुखनोवान ॥ कुण २ जाति ॥ नवी २ भांति ॥ दहिवडा ॥ गूंदवडा ॥ फीणा ॥ अति घणं जीणा ॥ सखरा सोट ॥ मांहे नही खोट ॥ पातली सेव ॥ परूसी रूडी टेव ॥ तरताऊ घेवर ॥ कीधा तेवर ॥ तल्या गूंद ॥ श्वेत जाणे मुचकुंद ॥ कुंडलाकृत जिलेवी ॥ ते पिण सहुंइंलेवी ॥ सीरां नें पूरी ॥ हूंस न रह अधूरी ॥ मीठो मगद ॥ आप्यो माल नगद ॥ वले परूसी मुरकी ॥ जीम डिखांवानें फुरकी ॥ वले खांडनो चूरमो ॥ साकरनो चूरमो ॥ पछै आंणी लापसी ॥ नान्हा मोटा सहुको धापसी ॥ पछै परूसी साली ॥ ते जिमीये विचाल ॥ ते कुण २ भेद ॥ सांभलतां उपजे उमेद ॥ सुगंधशाली ॥ सुवर्णशाली ॥ धवलीशाली ॥ रातीशाधी ॥ पिलीशाली ॥ शुद्धशाली ॥ कौमुदीशाली ॥ कमलशाली ॥ कुंकणिशाली ॥ देवजीरशाली ॥ राय भोग शाली ॥ वले साठी खोखा ॥ अखंड चोखा ॥ निवली स्त्री खांड्या ॥ सबली स्त्री छड्या ॥ हलवे हाथ सोह्या ॥ नखवती स्त्री वीण्या ॥ उत्तम स्त्री उज्या ॥ सुघड स्त्री ओसाया ॥ सुजाण स्त्री उतान्या ॥ एहवा अणियाला ॥ सुगंध सरस फरहरा कूर परूस्या ॥ वले परूसी दाली ॥ ते पिण घणुं रसाल ॥ कुण २ अने केहवी ॥ मंडोयरा मुंगानी दाली ॥ कावली चिणांनी दाली ॥ गुजराथी तूवरनी दाली ॥ आलरनी दाली ॥ मटरनी दाली ॥ वरणें पीली ॥ परिणामें सीली ॥ वले परूस्या विरतपरिघल ॥ जे खाधां होइ अतिवल ॥ पिण ते केहवा ॥ आजना ताव्या घी ॥ भैंसना घी ॥ मजीठ वरणा घी ॥ केसर वरणा घी ॥ सूरहा घी ॥

नाकपेय घी ॥ सदा आदेय घी ॥ हिवै पोली परूसी पिण ते केहवी २ ॥ आछी पोली ॥ घीमांहे झबोली ॥ फंकरी मारी फलसे जाय ॥ इकस पोलिनो एक कवलीयो थाय ॥ हिवै सालणा परूस्या पिण ते केहा २ ॥ नीली छमकाई डोडीना सालणा ॥ टींडोरीना सालणा ॥ टींडसीना सालणा ॥ चीभडाना सा० ॥ कोहलाना सालणा ॥ करेलाना सालणा ॥ कंकोडाना सालणा ॥ करमदाना सालणा ॥ कालिंगडाना सालणा ॥ केल्हाना सालणा ॥ आयरियाना सालणा ॥ तोरियाना सालणा ॥ मुंठ कचराना सालणा ॥ खरबूजा सालणा ॥ मतिराना सालणा ॥ मोगरीना सालणा ॥ नीबुना सालणा ॥ आंबोलना सालणा ॥ वाल्होलना सालणा ॥ वले चवलानी फलीना सालणा ॥ सरघूनी फलीना सालणा ॥ सांगरीना सालणा ॥ आंमलाना सालणा ॥ कैरना सालणा ॥ फूलना सालणा ॥ फोगना सालणा ॥ नीली मिरिचांना सालणा ॥ नीली पीपरना सालणा ॥ वले रायता सालणा ॥ खाटा सालणा ॥ खारा सालणा ॥ मीठा सालणा ॥ गल्या सालणा ॥ तल्या सालणा ॥ वघान्या सालणा ॥ धुंगान्या सालणा ॥ छमकाया सालणा ॥ वले परूसी भाजी ॥ ते उपरि सहु कोराजी ॥ ते कुण २ ॥ सरसवनी भाजी ॥ सोवानी भाजी ॥ मूलांनी भाजी ॥ वथुवानी भाजी ॥ चिणानी भाजी ॥ चिल्हनी भाजी ॥ चंदलेवानी भाजी ॥ मेथीनी भाजी ॥ हिवै वडा आवै ॥ ते सहूनें भावे ॥ ते केहवा २ ॥ मिरिचाला वडा ॥ तल्या वडा ॥ कोरा वडा ॥ कांजीना वडा ॥ घोल वडा ॥ मूंगाली दालीना वडा ॥ मोठानी दालीना वडा ॥ उडदानी दालीना वडा ॥ घणे घोलेना भीना ॥ घणै तैले सीना ॥ मरीचाना घणा चमतकार ॥ अत्यंत सुकुमार ॥ हांथि लीधां ऊछलै ॥ मुहडै घाल्या तुरत गछे ॥ घणु स्यु स्वर्गना देवता देवी पिण खावानें मन टल

वले ॥ हिवै पलेव आवे ॥ पिण ते केहवी ॥ चोखानी पलेव ॥ जवानी पलेव ॥ बाजारीनी पलेव ॥ हलदीया पलेव ॥ पींपरिया पलेव ॥ सूंठिया पलेव ॥ सबडकीया पलेव ॥ हिवै भोजन विचे पीवाना पाणी आवे ॥ ते केहवा ॥ साकरना पाणी ॥ दाखना पाणी ॥ गंगाना पाणी ॥ पालर पाणी ॥ कपूर वासत पाणी ॥ एलची वासत पाणी ॥ ताढा हिमवंत पाणी ॥ हिवे दही अने दहीना घोल आवे ॥ ते केहवा ॥ गायना दही ॥ भैंसना दही ॥ काढा जाम्या दही ॥ मधुरा दही ॥ वले सखरा सजीराला ॥ सलवणा ॥ जाडा घोल ॥ तेहना भर्या कचोल ॥ चांवलासूं जिमता थया रंगरोल ॥ वले सखरा करवा ॥ भरी आण्या झरशा ॥ मांहे छगी राई ॥ जीमतां दील नदी कांई ॥ उपरि जीरालूंणनो प्रतिवास ॥ करणहारी पिण खास ॥ हिवै चलूनां पाणी आवे ते केहवा २ ॥ केवडाना पाणी ॥ काथाना पाणी ॥ कपूर वास्या पाणी ॥ पाडल वास्या पाणी ॥ चंदन वास्या पाणी ॥ एलची वास्या पाणी ॥ सुगंध पाणी ॥ गंगोदक पाणी ॥ पालर पाणी ॥ तिणसूं चलू कीधा ॥ हिवै मूंछण दीजे ॥ ते केहवा ॥ वांकडी सोपारीनी फल ॥ चिकल सोपारीनी फल ॥ ते पिण केंसर कपूर वासित ॥ वली तीखा लवंग ॥ जावंत्री नें जायफल ॥ मोटा डोडा ॥ पाका नागरवेलना पान ॥ घणां आदर ने मान ॥ घणा गीतमें गान ॥ घणा तान नें मान ॥ पछें भल वस्त्र पहिराया ॥ ते कुण २ ॥ देव दुस्य वस्त्र ॥ रत्न जडित वस्त्र ॥ पांभडी वस्त्र ॥ क्षीरोदक वस्त्र ॥ अटाण वस्त्र ॥ खासा वस्त्र ॥ महमूंदी वस्त्र ॥ अधोतर वस्त्र ॥ नरमा वस्त्र ॥ सेल्हा वस्त्र ॥ कपूरधूली वस्त्र ॥ मलमल वस्त्र ॥ ससवी वस्त्र ॥ जरवाफ वस्त्र ॥ मुखमल वस्त्र ॥ चीणी वस्त्र ॥ बुलबुल चसमा वस्त्र ॥ मसंजर वस्त्र ॥ कथीपा वस्त्र ॥ पाट्ट वस्त्र ॥ टसरिया वस्त्र ॥ सिणिया वस्त्र ॥ भैरव वस्त्र ॥ नारीकुंजर वस्त्र ॥ श्री साप वस्त्र ॥ पीतांबर प्रमुख

वस्त्र दीया ॥ पचरंगा वागा पहिराया ॥ वलि काशमीरी केसरना छांटणा कीधा, वलि भला विलेपन सुगंध लगाया ॥ वले बावना चंदनना विलेपन कीधा ॥ अरगजा लगाया ॥ वली सखराचोवा ॥ चंपेल । केवडेल । मोगरेल । जवादिपोईसडा लगाडया ॥ वले जाई । जुई । कुंद । मचकुंद । केवडो । चंपो ।मरुवो ।मोगरो। दमणो। केतकी । मालती । प्रमुखना फूल पहिरागा, पछे वली मुगट। तिलक। कुंडल। हारदोर। वीरवलय। अंगद बहिरखा। नवग्रही । मूंदडी । कंदोरा। हाथना सांकला । पगना सांकला प्रमुख पहिराया ।इत्यादि॥

## ॥ अथाग्रे ढाल तेहिज. ॥

जीम्या सहु जन रंगसूं ॥ ललना ॥ ललाहो असणादिक आहार कें ॥ जि० २ ॥ वस्त्रभूषन सवने देई ॥ ललना॥ ललाहो दीधी सीख जीवारके ॥ जिन० ॥ चिरंजीव रहो नाथजी ॥ ललना ॥ ललाहो दे आसीसनरनारके ॥ जिन० ॥ ३ ॥ जोवन वय जुगतसूं ॥ ललना ॥ ललाहो ॥ परण्या पदमण नार ॥ जिन० ॥ सुख विलस्या संसारना ॥ ललना ॥ ललाहो ॥ सर्व पुण्य प्रकार ॥ जिन० ॥४॥ कर अणसण आराधना ॥ ललना ॥ ललाहो ॥ मातापिता कीयो काल ॥ जिन० ॥ बारमें कल्पै ऊपना ॥ ललना ॥ ललाहो ॥ वरत्या मंगलमाला । जिन० ॥ ५ ॥

## ॥ ढाळ ९ मी--राग जोगणीकी जोगमाया० ॥

हांजी प्रभु लोकांतकसुर आवीयो ॥ हांजी प्र० ॥ एम करै उपदेश ॥ महावीरजीकी सीखकावणी अति शोभती ॥ हां० ॥ समगत जोग प्रकासीये ॥ हां० ॥ मेटो अग्यानकलेस ॥ मा० ॥ १ ॥ हा०॥ रत्न जडित रलियामणी ॥हां० ॥ चिहुंदिस लटके झुंब ॥मा० ॥हा०॥

रत्नजडित आसण बेठा ॥ सिरपर लटके झुंब ॥ मा० ॥ २ ॥ हां० ॥ कल्पवृक्ष सम अंग बण्यो ॥ हां० ॥ मुकुट रह्यो सिरफाव ॥ मा० ॥ हां० ॥ धवली देवे देवंगणा ॥ हां० ॥ वाडी खुली गुलाव ॥ मा० ॥ ३ ॥ हां० ॥ देव उपाडे चिहुंदिसां ॥ हां० ॥ छत्र धरे सुरराय ॥ मा० ॥ हां० ॥ नरनारी बीचै नीसरै ॥ हां० ॥ ग्यांत खंडमे आय ॥ ४ ॥

## ॥ ढाळ १० वी. ॥

मणि पीठकासुरकरै ॥ तिणऊर आसण धरे ॥ भविक जन ॥ ऊपर बैठे वीर जिणंद ॥ सोभैरे जिम पुनम चंद ॥ १ ॥ श्री जिनजी सूं मारो मन लागो ॥ आभूषण अलगा कीया ॥ शक्रेंद्रजे लेली- या ॥ भ० ॥ बोले चले अमृत वैण ॥ निरखेरे जिन भर २ नैण ॥ श्री ॥ २ ॥ सर्व साव जनै परिहरे ॥ पंच महाव्रत उचरे ॥ भ० ॥ हरख्यारे सुरनरना वृंद ॥ पाम्यारे परमाणंद ॥ श्री० ॥ ३ ॥ सगत सारू व्रत आचरे ॥ जिनवरने पाये परै ॥ भ० ॥ आवैरे सहु निज आवास ॥ मन डोरे एक जिनवर पास ॥ श्री० ॥ ४ ॥

## ॥ ढाल ११--राग ते मिने मिछामि दुकडं ॥

चारित्र ले प्रभु चिंतवै ॥ पोतै कर्म कठोर ॥ तोड्यां बिन तूटै नही ॥ नही बीजानो जोर ॥ धन २ सासणराधणी ॥ १ ॥ श्री जिन- वर मुख आगलै ॥ इंद्र करै अरदास ॥ कष्ट तुमानै छै घणो ॥ हूं रहूं तुमारे पास ॥ ध० ॥ २ ॥ जिन कहै आहूंई नही ॥ नही हुवै वात ॥ कर्म निकाचित आपरा ॥ तूटै किण साथ ॥ ध० ॥ ३ ॥ लाट देस जिनवर गया ॥ अनारज देस ॥ चोर करिनें पकडिया ॥ तूं तो ठगदरवेस ॥ ध० ॥ ४ ॥ कुताल गाया काटणा, मोटा कराल ॥ मांसतणा वटका भरै ॥ वळे चोले गाळ ॥ ध० ॥ ५ ॥ काने खीला

खोभिया ॥ पग विच रांधी क्षीर ॥ इसा परीसा वै सहे ॥ धन २ महावीर ॥ ध० ६ ॥ अभवी संगम आय ॥ कीधो घणो अन्याय ॥ छै मासां लग दुख दीयो ॥ सुत्र आवसकमांह ॥ ध० ॥ ७ ॥ बारे वरस लग तप कीयो ॥ अनै तेरे पारव ॥ नीद कदे लीधी नही, एह सूत्रनी साख ॥ ध० ८ ॥

॥ दोहा. ॥

रजु बालका नदी तटे, सांमगालाथा पतिनो खेत ॥
साल वृक्ष तल आवीया, खुलिया केवल नेत ॥ १ ॥

## ॥ ढाल १२ वी--राग शंकर वसे रे कैलामें ॥

चोसट इंद्र त्रिगडो रचे ॥ तिण पर त्रिभुवन सांमीरे ॥ चोतीस अतिसे प्रगट्या पूर्ण जिनपद पांमिरे ॥ वीर नमु सासण धणी ॥ १ ॥ चमर च्यार मनोहरू ॥ छत्र रह्या सिरफावरे ॥ इंद्र नरेंद्र मुख आगलै वाडी खुली गुलावरे ॥ वी० ॥ २ ॥ जग रच्यो द्विज दीपतो ॥ इंद्र भूति अधिकारीरे ॥ सुर टलिया देखी करी ॥ आवे घर अहंकारीरे ॥ वी० ॥ ३ ॥ वडा विरुद् बुलावतो ॥ पांचसे सिद्ध साथोरे ॥ चित चकियो जिन देखने ॥ जाण्यो त्रिभुवन नाथोरे ॥ वी० ॥ ४ ॥

## ॥ ढाल १३ मी–राग कोड पूर्व लग पामी. ॥

मान धरीने गौतम आया ॥ वीर जिणंदनै दीठाजी ॥ गोतम आया वीर वतलाया ॥ ज्यारां वचन अमीर समीठाजी ॥ १ ॥ श्री गोतम सामी वीर जिणंदरे, शिष्य हुवा सहु पहिलाजी ॥ उपनय विगमय धुवतीनेपद ॥ गोतमनें दिया सीखाइजी ॥ चवदे पूरवद्वाद संगी ॥ गोतम लियां वणाईजी ॥ श्री० ॥ २ ॥ सोळेहजार तीनसे

तयासी ॥ स्याइरा ढीगला कीजेजी ॥ हाथी अंबावाडी बरोबर तरै चवदै पूर्व लिखीजेजी ॥ श्री० ॥ ३ ॥

॥ दोहा. ॥

जगपति जगमे विचरिया । करता पर उपगार ॥
समणी संहस छतीसजी । मुनिवर चवदे हजार ॥ १ ॥

## ॥ढाल १३ वी–राग तीरथ ते नमूरे ॥

पावापुरिय पधारिया भवतारियारे ॥ जगपति दीन दयालके वीर सासण धणीरे ॥ चर्म चोमासो कीजीयै ॥ ग्यान दीजीयेरे ॥ अरज करै महिपालके ॥ वी० ॥ १ ॥ सिंघासण आसणठवै सुर चिंतवैरे ॥ मिलिया चोसट इंदके ॥ सिर आसोक ॥ सुहामणो ॥ रलियांमणोरे ॥ तिण तलै वीर जिणंदके ॥ वी० ॥ २ ॥ सघला मिल सेवा करे ॥ सिव सुख वरैरे कर २ आतम काम ॥ वी० ॥ देवश्रमण प्रति बोधवा ॥ कर्म रुंधवारे ॥ मुकिया गोतम स्वांमके ॥ वी० ॥ ३ ॥

## ॥ ढाल १४ वी--राग मेदिना गीतनीः ॥

नवमली नवलछीराय ॥ देस अठारे राजीया ॥ श्री वीर समीपे आय पखी पोसा ठावीया ॥ १ ॥ गोतमने मेल दीया महावीर देव समण प्रति वोधवा ॥ उतराध्येन अध्येन छत्तीस ॥ काती वद अमावस कह्या ॥ एकसो नें दश अध्येन ॥ सूत्र विपाक तणा लह्या ॥ गो० ॥ २ ॥ छेलो चर्म जोग निरोध ॥ सुगत नगरमे संचरे ॥ ओतो मिट गयो भाव उद्योत ॥ द्रव्य उद्योत राजा करे ॥ ॥ गो० ॥ ३ ॥

॥ दोहा ॥

विलख वदन सुरवर मिल्या । दीठा गोतम सांम ॥
वीर पहुतां मुगतमें । चिंतातुर थयो तांम ॥ १ ॥

## ॥ ढाल १५ वी---राग धन्यासरी ॥

जाण्यो थारो भावहो प्रभुजी ॥ जां ॥ गोतम अरज करे प्रभु सेती ॥ मेल्यो इण प्रस्तावहो ॥ प्र० ॥ जा० ॥ १ ॥ शिव नगरी कायमकी वेला ॥ मोसूं कर गया डाव ॥ प्र० ॥ जा० ॥ २ ॥ बालक भाव करी तुमसेती ॥ करतो नही अटकाव हो ॥ प्र० ॥ जा० ॥ ॥ ३ ॥ एक रुखी प्रिति करे किम चेतन ॥ इण मेलावनसावहो ॥ प्र० ॥ जा० ॥ ४ ॥ लही केवल निजरूप रतन निज ॥ मेट चपल चित भावहो ॥ प्र० ॥ जा० ॥ ५ ॥

॥ इति महावीर जन्म कल्याण समाप्तिः ॥



## ७ ( अथ मृषावाद पर सत्यघोष चरित्रं )

॥ दोहा. ॥

॥ गुरु गौतम वांदू सदा । कदा न उपजे क्लेश ॥
पदपंकज प्रणम्यां लहे । चारु बुद्धि विशेष ॥ १ ॥
महाव्रत पावूं कठिन । पालेवा नही सेज ॥
दूजो अति दुकर माहा । पालंता सचभेज ॥ २ ॥
सत्यवंत नर वाजके । झूठ वचन बोलंत ॥
सत्यघोप विप्रनी परे । पामे दुःख अनंत ॥ ३ ॥
सत्यघोप ते किम हुवो । बोल्यों केम अलीक ॥
तेह कथा हिव भवि जनां । सुणज्यो दिल धरपीक ॥ ४ ॥

## ॥ ढाळ १ ली. नित करूं ए साधुजीनें वंदना ॥ ए देशी.

सकट देश रलियामणो ॥ सिधपुर नगर उदारो ए ॥ महल मंदिर कर सोभतो ॥ भूं भामनि गलहारो ए ॥ भाव धरी भवियण सुणो ॥ १ ॥ सिंहसेन नृप दीपतो ॥ रामदत्ता पटराणी ए ॥ रूप-शील सत्य बुध भली ॥ वारु जेहनी वाणी ए ॥ भा० ॥ २ ॥ धाय माय मानी जती ॥ निपुण मति अभिधानो रे ॥ यथा नाम तथा गुणा ॥ राणीनैं प्रांण समानोरें ॥ भा० ॥ ३॥ श्रीभूत प्रोहित भलो ॥ श्रीदत्ता प्रोहीताणीरे ॥ इक दिन आव्या विचरतां ॥ मुनि-वर निरमल नाणीरे ॥ भा. ॥ ४ ॥ मृषाबादनें निंदीयो ॥ पातक जगमें मोटारे ॥ झूट सरीखो को नही ॥ इण देखतां सवही छोटोरे ॥ भा. ॥५ ॥ प्रोहित निज मुखथी कीया ॥ त्याग गुरुजन साखीरे ॥ अंतःकरण तो सुध नही ॥ माया मनमें राखीरे ॥ भा. ॥ ६ ॥ लोक दीयो सत्यघोषजी ॥ नाम झूठ कहे नाहीं ए ॥ राखे कतरणी जने उमे ॥ जनमें ठगाई जमाई ए ॥ भा. ॥ ७ ॥ लोकवोक समुझे नही ॥ धन २ करीये वखानै ए ॥ महिमा सारा सहरमें ॥ पूरी प्रतीत राजानें ए ॥ भा. ॥ ८ ॥ पद्म खंड पुरवासीयो ॥ सुमित्र सेठ उदारो ए ॥ घरटोटो आव्यो जरां ॥ कीयो प्रदेश विचारो ए ॥ भा. ॥ ९ ॥ रत्न पांच तिणरै कनै ॥ रस्तामैं सिधपुर आयो ए ॥ रत्न मेंलूं कोई साहपैं ॥ इम चिंतव्यो मनभायोए ॥ भा. ॥ १० ॥

॥ दोहा. ॥

मध्य वजारें आयनें । पूछे जनजे कोक ॥
सत्यवादी कुण नगरमें । लोक कहे सत्यघोष ॥ १ ॥
परधन समझे धूल सम । प्रवा नही तिलमात ॥

प्राण तजै झूठ न वदे । वसुधा मांही विख्यात ॥ २ ॥
सुणी वात पुरजनतणी । पाम्यो हर्ष अपार ॥
सत्यघोष घर आवीयो । बोलै वचन विचार ॥ ३ ॥



## ॥ ढाळ २ री—राग मोरीयानी. ॥

सेठ कहे सुणो देवजी ॥ पांच रतन मुझ पास ॥ प्रोहितजी ॥ राखी जे ए तुम कने ॥ ए मांहरी अरदास ॥ प्रोहि० से० ॥ १ ॥ मैं जाऊं प्रदेशमें ॥ कमावणनें काज ॥ प्रो० ॥ पाछो आय लेजावसूं ॥ जितरे राखो महाराज ॥ प्रो० ॥ से० ॥ २ ॥ इम सुणनें सत्यघोषनें ॥ ऊठी लोभनी ज्वाल ॥ प्रो० ॥ एतो रत्न पचावणा ॥ अछै अमामो माल ॥ प्रो० से० ॥ ३ ॥ कपटी कपट करी कहै ॥ परधन राखा नांय ॥ सेठजी ॥ निद्रा वेची ओजको ॥ कुण चाले घरमांहि ॥ से० ॥ प्रोहित कहै सुणो सेठजी ॥ ४ ॥ सिर भूषण धर चरणमें ॥ बोल्यो दीन वचन ॥ प्रो० ॥ मया करो मो ऊपरै ॥ राखो एह रतन ॥ प्रोहि० ॥ से० ॥ ५ ॥ थांरा हाथसूं जायनैं ॥ घरजावो डावामाय ॥ सेठजी ॥ पाछा थारा हाथसूं ॥ लेई ज्याजो आय ॥ से० ॥ प्रो० ॥ ६ ॥ पिण किणनें कहीज्यो मती ॥ रत्न राखणकी वात ॥ से० ॥ आज तलक राखी नही ॥ मैं किणहीरी आथ ॥ से० ॥ प्रो० ॥ ७ ॥

॥ दोहा ॥

रत्न धर्या प्रोहित कनें । मनमें हर्ष अपार ॥
ज्याझ मांझ तव बैसनें । चाल्यो समुद्र मंझार ॥ १ ॥

## ॥ ढाल ३ री–राग बिंछियानी ॥

हांरे लाला ॥ शुभ सुकने प्रेर्‍यो थको ॥ वाज्यो अनुकुल वायरे ॥ लाला ॥ जिण नगरीकी वांछा हुती॥ तिण नगरी पुंहच्या जायरे ॥ लाला ॥ पुण्य प्रबल संसारमें ॥ १ ॥ हां. ॥ जो व्यापारज एकरै ॥ सो संवलो पडे पुण्य जोगरे ॥ लाला ॥ वीज ससि जिम धन बढै ॥ दूर गयो दिलसोगरे ॥ लाला. ॥ पु० २ ॥ हां० ॥ जस घणो एहनो नगरमें ॥ सत्यवादी बंधपुर पेठरे ॥ लाला ॥ राजमांहे पिण खातरी ॥ हूवो कोडीधज सेठरे ॥ लाला. ॥ पु० ॥ ३ ॥ सेठ चिंते निज घर भणी ॥ जावो अब तत्कालरे ॥ लाला ॥ वारू ज्याजवणायनें ॥ मांहे भरियो अमामोमालरे ॥ लाला. ॥ पु० ४ ॥ ॥हां०॥ निजघर आतां सेठजी॥ मन करता कोड अपाररे ॥ लाला ॥ मन चिंतव्यो हुवै नही ॥ होवे कर्म अनुसाररे ॥ लाला. ॥ भावी पदार्थ ना मिटे ॥ ५ ॥ वाज्यो अंकाले वायरे ॥ घटा चढी घनघोररे ॥ लाला ॥ गगनमैं लागो गाजवा ॥ माच्यो जिहाजमें सोररे ॥ लाला ॥ भा० ६ ॥ भैरू भोया देवी देवता ॥ ध्यायरया जनसोयरे ॥ लाला ॥ साहे कहो अब कुण करै ॥पुण्य पुरा गया होयरे ॥लाला॥भा०॥ ७॥ फाटी जिहाज धन डूवियो ॥ सेठ पाट्यो झालंतरे ॥ लाला ॥ आव्यो वाहिर उदधिनें ॥ तीनदिवसनें अंतरे लाला ॥ भा.॥ ८ ॥ तट वैठो चिंता करे ॥ वांकी कर्मनी चालरे ॥ लाला॥ वडा २ नें विटंवीया ॥ ज्यांमें हुवा किसा हवालरे ॥ लाला. ॥ भा०॥ ॥९॥ हीमत मत हारैहीया ॥ राख तूं मन कराररें ॥ लाला ॥ हीमत विन कीमत नही ॥ इण वनमें कुण आधाररे ॥ लाला॥ भा० ॥१०॥ तो हिव सिधपुर जायनें ॥ लेउं रत्न अमोलरे.॥ लाला ॥ भूंडा मांही भली थई ॥ आव्यो सिद्धपुर पोलरे ॥ लाला. भा० ११ ॥ मो-

हित देखीनें ओलख्यो ॥ रत्न पचावन काजरे ॥ लाला ॥ लोकांनें कहै रायनें ॥ मैं सुपनो दीठो आजरे ॥ लाला. भा. १२ ॥ इक पांच रतन मोपै मांगीया ॥ इक नर इसो सहिनानरे ॥ पहली वांकवधानें करूं ॥ सहू कहै धन थारो ज्ञानरे ॥ लाला. भा. १३ ॥

॥ दूहा ॥

इते सेठ कहे आयनें । आपो पांच रतन ॥
इथी जिहाज समुद्रमें । डूबो सघलो धन ॥ १ ॥

तुम प्रसादथी ए वच्या । नांतर जाता एह ॥
ए उपगार भूलूं नही । जब लग थिर रहे देह ॥ २ ॥

सत्यघोष कहै नागडा । हमको देत कलंक ॥
पहिरण फाटा चीथरा । रत्न कहांतेरंक ॥ ३ ॥

लोकां मिल धुरकारियो । पहली कही महाराज ॥
कै धूरत कै वावलो । नागो दिल नही लाज ॥ ४ ॥

## ॥ ढाल ४ थी—राग निहालदीमें ॥

सुमित्र मनमें चिंतवैजी ॥ कांई ॥ अब कहो कुण आधार ॥ जाण्यो विप्र सत्यवादीयोजी ॥ कां. ॥ निकस्यो धूरत चंडाल ॥ भवि जन तजवो मुसकल लोभनोजी ॥ १ ॥ आथज डूबी उदधिमें ॥ कां० ॥ ते दुख हुंतो अपार ॥ रत्न पांच इण दावीयाजी ॥ दाधां ऊपर खार ॥ भ० २ ॥ जाय पुंकारूं रायनैजी ॥ कां० ॥ और न कांइ उपाय ॥ इम चिंतव गयो राव लैजी ॥ कांई ॥ अरज सुणो महाराय ॥ भ० ३ ॥ रत्न धर्यां सत्यघोषपैंजी ॥ कांई ॥ जाणी नै परतीत ॥ अब मांगूं आपे नहिजी ॥ कांई निपट विगारी नीत

॥ भ० ४ ॥ नृप दाषै सत्यघोषनैजी ॥ कांई ॥ पर धन धूल समान ॥ मन करनैं वांछे नही ॥ कांई ॥ अरज करो कोई आंन ॥ ॥ भ० ५ ॥ सुमित्र चित चिंता बढीजी ॥ कांई ॥ नृपनां सुणी पुकार ॥ आस निरास अब ए हूवोजी ॥ कांई ॥ फिरतां नगरमेंझार ॥ भ० ६ ॥ दयावन्त नर इक मिल्यो ॥ कांई ॥ पूछ्यो सब कही बात ॥ तेह कहे राणी बिनाजी ॥ कांई ॥ रत्न न लागै हाथ ॥भ०॥ ॥७ ॥ राणी महिल पीछो कडैजी ॥ कांई ॥ अंब वृक्ष सुविलास ॥ प्रातकाल चढै तिण परैजी ॥ कांई ॥ नित करीये अरदास ॥ भ० ॥ ॥ ८ ॥ (यतः) पांच रतन मुझ दाबीया ॥ सत्यघोष चंडार ॥ कोइ दिरावो करमया ॥ ए मोटो उपगार ॥ (ढालः) नितप्रत इमकू काकरैजी ॥ कांई ॥ इक दिन राणी तांम ॥ वातायन बैठी थकीजी ॥ सुण तेड्यो निज स्वाम ॥ भ० ९ ॥ कर जोडी राणी कहैजी ॥ कांई ॥ न्याव करीजे साच ॥ सत्यघोष दाब्या अछैजी ॥ कांई ॥ एहना रत्न ए पांच ॥ भ० १० ॥ राय कहै छे वावरोजी ॥ कांई ॥ झूठो लेतसु नाम ॥ सत्यवादी सत्यघोषसोजी ॥ कांई ॥ दूजो नहि इण गाम ॥ भ० ११ ॥ राणी सुण गइ करोजी ॥ यो नित्य करै पुकार ॥ फिर राणी सुण चिंतवैजी ॥ हैयां वात विचार ॥ भ० १२ ॥

॥ दोहा ॥

धाय भणी कहे जायने । वणिक भणी इणवार
रत्न दिरांसी ताहरा । मत कर सोच लिगार ॥ १ ॥
राणी फिर नृपसूं कहै । निसुणो नाह सुजान ॥
वणिक न्याव प्रभु कीजीये । एह नही कफ खान ॥ २ ॥
राजा राणीसूं कहे । एह करो तुम न्याव ॥
रत्नदिरावो एहना । देखां बुद्धिप्रभाव ॥ ३ ॥

राणी कहै सत्यघोष संग । रमसूं पासा सार ॥
रत्न दिदाऊं एहना । नही संदेह लिगार ॥ ॥ ४ ॥
धाय भणी राणी घणी । समजावी ससनेह ॥
करणो कारज इणपरै । कठै नाम नवि लेह ॥ ५ ॥

## ॥ ढाल ५ वी--राग सासू कहै रीसाइजी ॥ ए देशी ॥

राणी धाय पठाईजी ॥ कहै जा विप्र पासे ॥ ल्याजे इहां बोलाईजी ॥ ऊंचो आवासै ॥ १ ॥ धायजी चाली आईजी ॥ तव सत्यघोष घरे ॥ वारू बात बणाईजी ॥ राणी याद करै ॥ २ ॥ सत्यघोष थयो राजीजी ॥ राणी बोलायो ॥ एह बात तो ताजीजी ॥ तव् खिण ऊमायो ॥ ३ ॥ ऊंचो महलमें आयोजी ॥ हर्वे भन्यो हीयो ॥ आसनपर बैठायोजी ॥ आदरमान दीयो ॥ ४ ॥ राणी कहे तुम मेल्लूंजी ॥ पासा सारसही ॥ हर्ष धरीनें खेलूंजी ॥ ए मुझ हूंस थई ॥ ५ ॥ सत्यघोष कहै ठीकजी ॥ रमिये वेग सही ॥ मांरे मन पिण पीकजी ॥ तिल भर ढील नही ॥ ६ ॥ एकज संका आवैजी ॥ मोमन असमानै ॥ जीव दोनूं राजावैजी ॥ राजा जो जाने ॥ ७ ॥ तव वलती कहै राणीजी ॥ नृपनें पूछ लीयो ॥ बोली मधुरी वाणीजी ॥ कुसराखो हीयो ॥ ८ ॥ वाजी प्रथम लगाईजी ॥ मुदरीजीपलई ॥ ए सहि नाणि दिखाईजी ॥ आणो रत्न सही ॥ ९ ॥ धाय मुद्रिले आवैजी ॥ तव सत्यघोष घरै ॥ विप्रजी रत्न मंगावैजी ॥ मुद्री आनै घरे ॥ १० ॥ वैही आय लेजासीजी ॥ मोनै खबर नही ॥ फिर गइ धाय विमासीजी ॥ राणीनै जाय कही ॥ ११ ॥ रायतमें वडो सवादोजी ॥ जेसरखा जरमें ॥ राणी भेद ए लाधोजी ॥ रत्न अछै घरमें ॥ १२ ॥ वीजीवार कै मांही जी ॥ कतरणी वाजी ॥ जीतीनें फेर पठाईजी ॥ धाय आई भाजी ॥ १३ ॥ कैंची तांम दिखाईजी ॥ कह्

मांही अछै ॥ आणी आवै नांईजी ॥ पिछतासी पछै ॥ १४ ॥ एक वार फिर जावोजी ॥ जितरे हूं हेरूं ॥ तीजी सहनाणी ल्यावोजी ॥ पाछे नही फेरूं ॥ १५ ॥ फिर आया तव धाजीजी ॥ कहै अरज मांरी ॥ अबके तो रमल्यो वाजीजी ॥ फिर मरजी थांरी ॥ १६ ॥ तीजी वारकै मांहीजी ॥ जनेऊल्याई ॥ धाय धावती आईजी ॥ वि-प्रणी धवराई ॥ १७ ॥ रत्न काढ तिय सूंप्याजी ॥ धायकै करमांई ॥ आय राणीनें आप्याजी ॥ कारज सिध थाइ ॥ १८ ॥

॥ दोहा ॥

सीख समापी विप्रनें । राणी कर सतकार ॥
हारीतेसूं पीति हुं । राणी महर भंडार ॥ १ ॥
राणी नृपनें तेडनें । भाखे करि जतन ॥
सत्यघोषके पासथी । आण्या एह रतन ॥ २ ॥
नृप नारीनें इम कहे । तुमहो मति भंडार ॥
न्याव भलो नींको कीयो । विरली थां सम नार ॥ ३ ॥

॥ सोरठो ॥

फिर बोल्यो महिपाल ॥ वचन तुमारो राखवा ॥
घरसूं रत्न निकाल ॥ सांचो कीधो वणिकनें ॥ १ ॥
राणी कहै महाराय ॥ रत्नथालमे रत्न ए ॥
भेली सेठ बोलाय ॥ ओलखावो रूबरूं ॥ २ ॥

॥ ढाल ६ वी.—राग यतनीनी ॥

नृप आरूं सभा बनाई ॥ सहू जंवरीनै लीधा बोलाई ॥ पांचू रत्न देखाया ॥ सहि नाण करी ओलखाया ॥ १ ॥ उमरावांनें कीना

साखी ॥ जोवो राणीकी मति पाकी ॥ बांकी न रही कांइ मांसारू ॥ राणी न्याव कीयो छै वारूं ॥ २ ॥ भंडार सूं रत्न कढाया ॥ पांचू ते मांहि मिलाया ॥ सुमित्र भणी वो लाई ॥ नृप भाखै निसुणो भाई ॥ ३ ॥ रत्न थालथी रत्न ॥ थारा टालीलै करि जत्न ॥ सुण सेठ हुवो कुस्याली ॥ निज रतनाने लीधा टाली ॥ ४ ॥ सहूको मन अचीरज पाई ॥ राणीकी बुध सराई ॥ रत्न लेई करी परणाम ॥ सुमित्र गयो निज ठाम ॥ ५ ॥ नृप दाखे दांतज पीसी ॥ अब आणो विप्रनें घीसी ॥ दुष्ट नगरी कै माही ॥ इण ऐसी ठगाई जमाई ॥ ६ ॥ जन जमसा होयनैं ध्याया ॥ सत्यघोप सदनपैं आया ॥ कहै किहां गयो सत्य बोलो ॥ लाग्यां पैजारां सिरहोसीपोलो ॥ ७ ॥ सुणी वात धूझवानैं लाग्यो ॥ मनमें भय रतनारो जाग्यो ॥ नारी पैं मांगे आई ॥ जब धाय आइसो सुखाई ॥ ८ ॥ विप्र चिंतै राणी मंत्र मतऱ्या ॥ छानैं २ कानज कतऱ्या ॥ अंबे कांई होवे पिछताया ॥ एतो पाप उदै मारे आया ॥ ९ ॥ सेंठी करनें विप्रनी काया ॥ चोटी पकडी नृपपैं ल्याया ॥ नृप देख क्रोधगें जलियो ॥ मांनूं पावकमें घृत मिलियो ॥ १० ॥ राय भाखै सत्यव्रती वननें ॥ तैं ठगिया घणारा धननें ॥ घणा दिन तो पाप छिपाया ॥ पिण आज भेद मे पाया ॥ ११ ॥ है तो एहवो प्राण गमाऊं ॥ पिण विप्र हत्या भय पावूं ॥ नृप तीन दंड फुरमावै ॥ लीजे दिल दायजो आवै ॥ १२ ॥ कै तो घरको धन सब दीजे ॥ कैमल मुष्टी तीन खाईजै ॥ कै भैंस गोवर तीन थारे ॥ खाई जे विप्र विचारे ॥ १३ ॥ धन गया मूंवां समानें ॥ मल मुष्टीथी जावै प्रानै ॥ गोवर खावो यो चोखो ॥ मिट जासी सबलोही धोखो ॥ १४ ॥

॥ दोहा ॥

विप्र कहे स्वामी सुणो । मंगावो भर थाल ॥
गोबर खाऊं जन सहू । हसन लग्यो महिपाल ॥ १ ॥

भैंस तणो गोबर नृपत । मंगायो भर थाल ॥
अब बेगो आरोगीये । गर्म २ ततकाल ॥ २ ॥

## ॥ढाल ७ वी.--राग देवकीनंदन जगत सिरोमण ॥ए देशी॥

एक थाल तो दोरो सोरो ॥ विप्र बापडे खायो ॥ अब तो कंठा उतरे नाहीं ॥ खातो २ अघायो ॥ १ ॥ झूठ न बोलो ॥ झूठ महा दुखदाई ॥ समझोरे सब भाई ॥ पहिलां तोलो ॥ टेर ॥ हाथ जोड कहे निसुणो स्वामी ॥ अब खाणी नही आवै ॥ नृप कहै सत्यव्रत जे पाल्यो ॥ तेह तणो फल पावै ॥ झू० ॥ २ ॥ नृप कहे दोय पांति धन दीजे ॥ कै दोय मुष्टी खाईजे ॥ दोय मांयथी दाय आवैजे ॥ एक दंडहिवलीजे ॥ झू० ॥ ३ ॥ विप्र चिंते धन तो नहि देणो ॥ मुष्टी महारज खांणो ॥ कर उपचार साजो होय जासूं ॥ लोभमें देखो लोभाणो ॥ झू० ४ ॥ राय हुकमथी मलतब धाया ॥ थर २ धरणी धूजाता ॥ होट डसंता दांत घसंता ॥ रोस करीनें राता ॥ झू० ५ ॥ पहेली मुष्टी लागत पड्यो नीचो ॥ दूजीमें प्राणज नाठा ॥ मर नृप कोस सर्पपणे उपनो ॥कर्मोरा फल छे माठा ॥झू०॥ ॥ ६ ॥ भव अनेक तणो छे वरनन ॥ श्री हरि वंश पुराणें ॥ कीयो सबंध इहां इतरोही ॥ सुणज्यो चतुरसुजाणे ॥ झू० ७ ॥ धन आडो कछु नायो कांइ ॥ इन भव बहु दुख पायो ॥ परभव मांही घणोहिज रूलसी ॥ श्री जिनवर फुरमायो ॥ झू० ८ ॥ एहवो जाणीनें भव्य प्राणी ॥ झूठ वचन तज दीज्यो ॥ परधन कैनेडा मति जाज्यो ॥

